पुस्तकों में लिखे हुए नुसखों से तो और भी अधिक बदहजमी हो जाती है। सारे वेद और शास्त्र भी यदि घोल कर पी लिए जायँ तो भी आदर्श आचरण की प्राप्ति नहीं होती। आचरण-प्राप्ति की इच्छा रखनेवाले को तर्क-वितर्क से कुछ भी सहायता नहीं मिलती। शब्द और वाणी तो साधारण जीवन के चोचले हैं। ये आचरण की गुप्त गुहा में नहीं प्रवेश कर सकते। वहाँ इनका कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ता। वेद इस देश में रहनेवालों के विश्वासानुसार ब्रह्मवाणी हैं; परंतु इतना काल व्यतीत हो जाने पर भी आज तक वे समस्त जगत् की भिन्न-भिन्न जातियों को संस्कृत भाषा न बुला सके—न समझा सके—न सिखा सके। यह बात हो कैसे? ईश्वर तो सदा मौन है। ईश्वरीय मौन शब्द और भाषा का विषय नहीं। वह केवल आचरण के कान में गुरुमंत्र फूँक सकता है। वह केवल ऋषि के अंतःकरण में वेद का ज्ञानोदय कर सकता है। किसी का आचरण वायु के झोंके से हिल जाय तो हिल जाय, परंतु साहित्य और शब्द की गोलंदाजी और आँधी से उसके सिर के एक बाल तक का बाँका न होना एक साधारण बात है। पुष्प की कोमल पँखड़ी के स्पर्श से किसी को रोमांच हो जाय; जल की शीतलता से क्रोध, विषयवासना शांत हो जायँ; बर्फ के दर्शन से पवित्रता आ जाय; सूर्य की ज्योति से नेत्र खुल जायँ—परंतु अँगरेजी भाषा का व्याख्यान—चाहे वह कारलायल ही का लिखा हुआ क्यों न हो—बनारस में पंडितों के लिए राम-रौला ही है। इसी तरह न्याय और व्याकरण की बारीकियों के विषय में पंडितों के द्वारा की गई चर्चाएँ और शास्त्रार्थ संस्कृत-ज्ञानहीन पुरुषों के लिए स्टीम इंजिन के फप् फप् शब्द

से अधिक अर्थ नहीं रखते। यदि आप कहें कि व्याख्यानों द्वारा, उपदेशों द्वारा, धर्मचर्चा द्वारा, कितने ही पुरुषों और नारियों के हृदय पर जीवनव्यापी प्रभाव पड़ा है, तो उत्तर यह है कि प्रभाव शब्द का नहीं पड़ता—प्रभाव तो सदा सदाचरण का पड़ता है। (साधारण उपदेश तो हर गिरजे, हर मठ और हर मसजिद में होते हैं, परंतु उनका प्रभाव हम पर तभी पड़ता है जब गिरजे का पादड़ी स्वयं ईसा होता है, मंदिर का पुजारी स्वयं ब्रह्मर्षि होता है, मसजिद का मुल्ला स्वयं पैगंबर और रसूल होता है।)

यदि एक ब्राह्मण किसी डूबती कन्या की रक्षा के लिए, चाहे वह कन्या किसी जाति की हो, किसी मनुष्य की हो, किसी देश की हो—अपने आपको गंगा में फेंक दे—चाहे फिर उसके प्राण यह काम करने में रहें या जायँ तो इस कार्य के प्रेरक आचरण की मौनमयी भाषा किसी देश में, किसी जाति में और किसी काल में, कौन नहीं समझ सकता? प्रेम का आचरण—क्या पशु और क्या मनुष्य—जगत् भर के सभी चराचर आप ही आप समझ लेते हैं। जगत् भर के बच्चों की भाषा इस भाष्यहीन भाषा का चिह्न है। बालकों के इस शुद्ध मौन का नाद और हास्य भी सब देशों में एक ही सा पाया जाता है।

एक दफे एक राजा जंगल में शिकार खेलते खेलते रास्ता भूल गया। उसके साथी पीछे रह गए। घोड़ा उसका मर गया। बंदूक हाथ में रह गई। रात का समय आ पहुँचा। देश बर्फानी, रास्ते पहाड़ी। पानी बरस रहा है। रात अँधेरी है, ओले पड़ रहे हैं। ठंडी हवा उसकी हड्डियों तक को हिला रही है। प्रकृति ने, इस घड़ी, इस राजा को अनाथ बालक से

भी अधिक सरोसामान से हीन कर दिया। इतने में दूर, एक पहाड़ी की चोटी के नीचे टिमटिमाती हुई बत्ती की लौ दिखाई दी। कई मील तक पहाड़ के ऊँचे-नीचे उतार-चढ़ाव को पार करके थका हुआ—भूखा और सर्दी से ठिठरा हुआ राजा उस बत्ती के पास पहुँचा। यह एक गरीब पहाड़ी किसान की कुटी थी। इसमें किसान, उसकी स्त्री और उनके दो-तीन बच्चे रहते थे। किसान शिकारी राजा को अपनी झोपड़ी में ले गया। आग जलाई। उसके वस्त्र सुखाए। दो मोटी मोटी रोटियाँ और साग उसके आगे रखा। उसने खुद भी खाया और शिकारी को भी खिलाया। ऊन और रीछ के चमड़े के नरम और गरम बिछौने पर उसने शिकारी को सुलाया। अपने बे-बिछौने की भूमि पर सो रहा। धन्य है, हे मनुष्य! तू ईश्वर से क्या कम है? तू भी तो पवित्र और निष्काम रक्षा का कर्त्ता है। तू भी आपन्न जनों का आपत्ति से उद्धार करनेवाला है।

शिकारी कई रूसों का जार ही क्यों न हो, इस समय तो एक रोटी और गरम बिस्तर पर, अग्नि की एक चिनगारी और टूटी छत पर—उसकी सारी राजधानियाँ बिक गईं। अब यदि वह अपना सारा राज्य उस किसान को, उसकी अमूल्य रक्षा के मोल में, देना चाहे तो भी वह तुच्छ है। अब उस निर्धन और निरक्षर पहाड़ी किसान की दया और उदारता के कर्म के मौन व्याख्यान को देखो। चाहे शिकारी को पता लगे, परंतु राजा के अंतस् के मौन जीवन में उसने ईश्वरीय औदार्य की कलम गाड़ दी। शिकार में अचानक रास्ता भूल जाने के कारण जब इस राजा को ज्ञान का एक परमाणु मिल गया तब कौन कह सकता है कि शिकारी का

जीवन अच्छा नहीं। क्या जंगल के ऐसे जीवन में, इसी प्रकार के व्याख्यानों से, मनुष्य का जीवन, शनैः शनैः नया रूप धारण नहीं करता ? जिसने शिकारी के जीवन के दुःखों को नहीं सहन किया उसको क्या पता कि ऐसे जीवन की तह में किस प्रकार के और किस मिठास के आचरण का विकास होता है। इसी तरह क्या एक मनुष्य के जीवन में और क्या एक जाति के जीवन में—पवित्रता और अपवित्रता भी जीवन के आचरण को भलीभाँति गढ़ती है—और उस पर भलीभाँति कुंदन करती है। जगाई और मधाई यदि पक्के लुटेरे न होते तो महाप्रभु चैतन्य के आचरण-संबंधी मौन व्याख्यान को ऐसी दृढ़ता से कैसे ग्रहण करते। नग्न नारी को स्नान करते देख सूरदासजी यदि कृष्णार्पण किए गए अपने हृदय को एक बार फिर उस नारी की सुंदरता निरखने में न लगाते और उस समय फिर एक बार अपवित्र न होते तो 'सूरसागर' में प्रेम का वह मौन व्याख्यान, आचरण का वह उत्तम आदर्श—कैसे दिखाई देता ? कौन कह सकता है कि जीवन की पवित्रता के प्रतिद्वंद्वी भाव से संसार के आचरणों में एक अद्भुत पवित्रता का विकास नहीं होता। यदि मेरी माडलिन वेश्या न होती तो कौन उसे ईसा के पास ले जाता और ईसा के मौन व्याख्यान के प्रभाव से किस तरह आज वह हमारी पूजनीया माता बनती ? कौन कह सकता है कि ध्रुव की सौतेली माता अपनी कठोरता से ही ध्रुव को अटल बनाने में वैसी ही सहायक नहीं हुई जैसी कि स्वयं ध्रुव की माता।

मनुष्य का जीवन इतना विशाल है कि उसके आचरण को रूप देने के लिए नाना प्रकार के ऊँच-नीच, भले-बुरे विचार, अमीरी और गरीबी, उन्नति और अवनति इत्यादि सहायता

पहुँचाते हैं। पवित्र अपवित्रता उतनी ही बलवती है, जितनी कि अपवित्र पवित्रता। जो कुछ जगत् में हो रहा है वह केवल आचरण के विकास के अर्थ हो रहा है। अंतरात्मा वही काम करती है जो वाह्य पदार्थों के संयोग का प्रतिबिंब होता है। जिनको हम पवित्रात्मा कहते हैं, क्या पता है किन किन कूपों से निकलकर वे अब उदय को प्राप्त हुए हैं? जिनको हम धर्मात्मा कहते हैं, क्या पता है, किन किन अधर्मों को करके वे धर्म-ज्ञान को पा सके हैं? जिनको हम सभ्य कहते हैं और जो अपने जीवन में पवित्रता को ही सब कुछ समझते हैं, क्या पता है, वे कुछ काल पूर्व बुरी और अधर्म-पूर्ण अपवित्रता में लिप्त रहे हों? अपने जन्म-जन्मांतरों के संस्कारों से भरी हुई अंधकारमय कोठरी से निकलकर ज्योति और स्वच्छ वायु से परिपूर्ण खुले हुए देश में जब तक अपना आचरण अपना नेत्र न खोल चुका हो तब तक धर्म के गूढ़ तत्त्व कैसे समझ में आ सकते हैं। नेत्र-रहित को सूर्य से क्या लाभ? हृदय-रहित को प्रेम से क्या लाभ? बहरे को राग से क्या लाभ? कविता, साहित्य, पीर, पैगंबर, गुरु, आचार्य, ऋषि आदि के उपदेशों से लाभ उठाने का यदि आत्मा में बल नहीं तो उनसे क्या लाभ? जब तक जीवन का बीज पृथ्वी के मल-मूत्र के ढेर में पड़ा है, अथवा जब तक वह खाद की गरमी से अंकुरित नहीं हुआ और प्रस्फुटित होकर उससे दो नए पत्ते ऊपर नहीं निकल आए, तब तक ज्योति और वायु उसके किस काम के?

जगत् के अनेक संप्रदाय अनदेखी और अनजानी वस्तुओं का वर्णन करते हैं; पर अपने नेत्र तो अभी माया-पटल से बंद हैं—और धर्मानुभव के लिए मायाजाल में उनका बंद होना

आवश्यक भी है। इस कारण मैं उनके अर्थ कैसे जान सकता हूँ ? वे भाव—वे आचरण जो उन आचार्यों के हृदय में थे और जो उनके शब्दों के अंतर्गत मौनावस्था में पड़े हुए हैं, उनके साथ मेरा संबंध, जब तक मेरा भी आचरण उसी प्रकार न हो जाय तब तक, हो ही कैसे सकता है ? ऋषि को तो मौन पदार्थ भी उपदेश दे सकते हैं; टूटे-फूटे शब्द भी अपने अर्थ भासित कर सकते हैं, तुच्छ से भी तुच्छ वस्तु उसकी आँखों में उसी महात्मा का चिन्ह है जिसका चिह्न उत्तम उत्तम पदार्थ हैं। राजा में फकीर छिपा है और फकीर में राजा। बड़े से बड़े पंडित में मूर्ख छिपा है और बड़े से बड़े मूर्ख में पंडित। वीर में कायर और कायर में वीर सोता है। पापी में महात्मा और महात्मा में पापी छिपा हुआ है।

यह आचरण, जो धर्म-संप्रदायों के अनुच्चारित शब्दों को सुनता है, हम में कहाँ ? जब वही नहीं तब फिर क्यों न ये संप्रदाय हमारे मानसिक महाभारतों के कुरुक्षेत्र बनें ? क्यों न अप्रेम, अपवित्रता, हत्या और अत्याचार इन संप्रदायों के नाम से हमारा खून करें ? कोई भी धर्म-संप्रदाय आचरण-रहित पुरुषों के लिए कल्याणकारक नहीं हो सकता और आचरणवाले पुरुषों के लिए सभी धर्म-संप्रदाय कल्याणकारक हैं। सच्चा साधु धर्म को गौरव देता है, धर्म किसी को गौरवान्वित नहीं करता।

आचरण का विकास जीवन का परमोद्देश है। आचरण के विकास के लिए नाना प्रकार की सामग्री का—जो संसार-संभूत शारीरिक, प्राकृतिक, मानसिक और आध्यात्मिक जीवन में वर्तमान है उन सबका—क्या एक पुरुष और क्या एक जाति के आचरण के विकास के साधनों के संबंध में विचार करना

होगा। आचरण के विकास के लिए जितने कर्म हैं उन सबको आचरण को संघटित करनेवाले धर्म के अंग मानना पड़ेगा। चाहे कोई कितना बड़ा महात्मा क्यों न हो वह निश्चयपूर्वक यह नहीं कह सकता कि यों ही करो, और किसी तरह नहीं। आचरण की सभ्यता की प्राप्ति के लिए वह सबको एक पथ नहीं बता सकता। आचरण-शील महात्मा स्वयं भी किसी अन्य की बनाई हुई सड़क से नहीं आया, उसने अपनी सड़क स्वयं ही बनाई थी। इसी से उसके बनाए हुए रास्ते पर चलकर हम भी अपने आचरण को आदर्श के ढाँचे में नहीं ढाल सकते। हमें अपना रास्ता अपने ही जीवन की कुदाली की एक एक चोट से रात-दिन बनाना पड़ेगा। हर किसी को अपने देश-कालानुसार रामप्राप्ति के लिए अपनी नैया आप ही चलानी पड़ेगी।

यदि मुझे ईश्वर का ज्ञान नहीं तो ऐसे ज्ञान ही से क्या प्रयोजन? जब तक मैं अपना हथौड़ा ठीक ठीक चलाता हूँ और रूपहीन लोहे को तलवार के रूप में गढ़ लेता हूँ तब तक यदि मुझे ईश्वर का ज्ञान नहीं तो न होने दो। उस ज्ञान से मुझे प्रयोजन ही क्या? जब तक मैं अपना उद्धार ठीक और शुद्ध रीति से किए जाता हूँ तब तक यदि मुझे आध्यात्मिक पवित्रता का मान नहीं तो न होने दो। उससे सिद्धि ही क्या हो सकती है? जब तक किसी जहाज के कप्तान के हृदय में इतनी वीरता भरी हुई है कि वह महाभयानक समय में भी अपने जहाज को नहीं छोड़ता तब तक वह मेरी और तेरी दृष्टि में शराबी और स्त्रैण है तो उसे वैसा होने दो। उसकी बुरी बुरी बातों से हमें प्रयोजन ही क्या? आँधी हो—बरफ हो—बिजली की कड़क हो—समुद्र का

तूफान हो—वह दिन-रात आँख खोले अपने जहाज की रक्षा के लिए जहाज के पुल पर घूमता हुआ अपने धर्म का पालन करता है। वह अपने जहाज के साथ समुद्र में डूब जाता है; परंतु अपना जीवन बचाने के लिए कोई उपाय नहीं करता। क्या उसके आचरण का यह अंश मेरे-तेरे बिस्तर और आसन पर बैठे बिठाए कहे हुए निरर्थक शब्दों के भाव से कम महत्त्व का है?

न मैं किसी गिरजे में जाता हूँ और न किसी मंदिर में; न मैं नमाज पढ़ता हूँ और न रोजा ही रखता हूँ; न संध्या ही करता हूँ, न किसी आचार्य के नाम का मुझे पता है और न किसी के आगे मैंने सिर ही झुकाया है। इन सबसे प्रयोजन ही क्या और हानि भी क्या? मैं तो अपनी खेती करता हूँ; अपने हल और बैलों को प्रातःकाल उठकर प्रणाम करता हूँ; मेरा जीवन जंगल के पेड़ों और पक्षियों की संगति में बीतता है; आकाश के बादलों को देखते-देखते मेरा दिन निकल जाती है। मैं किसी को धोखा नहीं देता; हाँ, यदि मुझे कोई धोखा दे तो उससे मेरी कोई हानि नहीं। मेरे खेत में अन्न उग रहा है; मेरा घर अन्न से भरा है; बिस्तर के लिए मुझे एक कमली काफी है; कमर के लिए एक लँगोटी और सिर के लिए एक टोपी बस है। हाथ पाँव मेरे बलवान हैं; शरीर मेरा नीरोग है; भूख खूब लगती है; बाजरा और मकई, छाछ और दही, दूध और मक्खन मुझे और मेरे बच्चों के लिए खाने को मिल जाता है। क्या इस किसान की सादगी और सचाई में वह मिठास नहीं जिसकी प्राप्ति के लिए भिन्न भिन्न धर्म-संप्रदाय लंबी-चौड़ी और चिकनी-चुपड़ी बातों द्वारा दीक्षा दिया करते हैं?

जब साहित्य, संगीत और कला की अति ने रोम को घोड़े से उतारकर मखमल के गद्दों पर लिटा दिया—जब आलस्य और विषय-विकार की लंपटता ने जंगल और पहाड़ की साफ हवा के असभ्य और उद्दंड जीवन से रोमवालों का मुख मोड़ दिया तब रोम नरम तकियों और बिस्तरों पर ऐसा सोया कि अब तक न आप जागा और न कोई उसे जगा ही सका। ऐंगलो-सैकसन जाति ने जो उच्च पद प्राप्त किया वह उसने अपने समुद्र, जंगल और पर्वत से संबंध रखनेवाले जीवन से ही प्राप्त किया। इस जाति की उन्नति लड़ने-भिड़ने, मरने-मारने, लूटने और लूटे जाने, शिकार करने और शिकार होनेवाले जीवन का परिणाम है। लोग कहते हैं कि केवल धर्म ही जाति को उन्नत करता है। यह ठीक है, परंतु वह धर्मांकुर जो जाति को उन्नत करता है, इस असभ्य, कमीने और पाप-मय जीवन की गंदी राख की ढेर के ऊपर नहीं उगता है। मंदिरों और गिरजों की मंद-मंद टिमटिमाती हुई मोमबत्तियों की रोशनी से यूरोप इस उच्चावस्था को नहीं पहुँचा। वह कठोर जीवन, जिसको देश-देशांतरों को ढूँढ़ते फिरते रहने के बिना शांति नहीं मिलती, जिसकी अंतर्ज्वाला दूसरी जातियों को जीतने, लूटने-मारने और उन पर राज करने के बिना मंद नहीं पड़ती—केवल वही विशाल जीवन समुद्र की छाती पर मूँग दलकर और पहाड़ों को फाँदकर उनको उस महत्ता की ओर ले गया और ले जा रहा है। राबिन हुड की प्रशंसा में इँगलैंड के जो कवि अपनी सारी शक्ति खर्च देते हैं उन्हें तत्त्वदर्शी कहना चाहिए; क्योंकि राबिन हुड जैसे भौतिक पदार्थों से ही नेलसन और वेलिंगटन जैसे अँगरेज वीरों की हड्डियाँ तैयार हुई थीं।

लड़ाई के आजकल के सामान—गोले, बारूद, जंगी जहाज और तिजारती बेड़ों आदि—को देखकर कहना पड़ता है कि इनसे वर्तमान सभ्यता से भी कहीं अधिक उच्च सभ्यता का जन्म होगा।

यदि यूरोप के समुद्रों में जंगी जहाज मक्खियों की तरह न फैल जाते और यूरोप का घर-घर सोने और हीरे से न भर जाता तो वहाँ पदार्थ-विद्या के सच्चे आचार्य और ऋषि कभी भी न उत्पन्न होते। पश्चिमीय ज्ञान से मनुष्य मात्र को लाभ हुआ है। ज्ञान का वह सेहरा—बाहरी सभ्यता की अंतर्वर्तिनी आध्यात्मिक सभ्यता का वह मुकुट—जो आज मनुष्य-जाति ने पहन रक्खा है यूरोप को कदापि न प्राप्त होता, यदि धन और तेज को एकत्र करने के लिए यूरोप-निवासी इतने कमीने न बनते। यदि सारे पूर्वी जगत् ने इस महत्ता के लिए अपनी शक्ति से अधिक भी चंदा देकर सहायता की तो बिगड़ क्या गया? एक तरफ जहाँ यूरोप के जीवन का एक अंश असभ्य प्रतीत होता है—कमीना और कायरता से भरा हुआ मालूम होता है—वहीं दूसरी ओर यूरोप के जीवन का वह भाग, जिसमें विद्या और ज्ञान के ऋषियों का सूर्य चमक रहा है, इतना महान् है कि थोड़े ही समय में पहले अंश को मनुष्य अवश्य ही भूल जायँगे।

धर्म और आध्यात्मिक विद्या के पौधे को ऐसी आरोग्य-वर्धक भूमि देने के लिए, जिससे वह प्रकाश और वायु में खिलता रहे, सदा फूलता रहे, सदा फलता रहे, यह आवश्यक है कि बहुत से हाथ एक अनंत प्रकृति के ढेर को एकत्र करते रहें। धर्म की रक्षा के लिए क्षत्रियों को हमेशा कमर बाँधे हुए सिपाही बने रहने का भी तो यही अर्थ है। यदि कुल

समुद्र का जल उड़ा दो तो रेडियम धातु का एक कण कहीं हाथ लगेगा। आचरण का रेडियम—क्या एक पुरुष का, और क्या जाति का, और क्या एक जगत् का—सारी प्रकृति को खाद बनाए विना, सारी प्रकृति को हवा में उड़ाए विना, भला कब मिलने का है ? प्रकृति को मिथ्या करके नहीं उड़ाना है, उसे उड़ाकर मिथ्या करना है। समुद्रों में डोरा डालकर अमृत निकालना है। सो भी कितना ? जरा सा ! संसार की खाक छानकर आचरण का स्वर्ण हाथ आता है। क्या वैठे विठाए ही वह मिल सकता है ?

हिंदुओं का संवंध यदि किसी प्राचीन असभ्य जाति के साथ रहा होता तो उनके वर्तमान वंश में अधिक वलवान् श्रेणी के मनुष्य होते—तो उनके भी ऋषि पराक्रमी, जनरल और धीर-वीर पुरुष उत्पन्न होते। आजकल तो वे उपनिषदों के ऋषियों के पवित्रता-मय प्रेम के जीवन को देख-देखकर अहंकार में मग्न हो रहे हैं और दिन पर दिन अधोगति की ओर जा रहे हैं। यदि वे किसी जंगली जाति की संतान होते तो उनमें भी ऋषि और वलवान् योद्धा होते। ऋषियों को पैदा करने के योग्य असभ्य पृथ्वी वन जाना तो आसान है; परंतु ऋषियों को अपनी उन्नति के लिए राख और पृथ्वी वनाना कठिन है, क्योंकि ऋषि तो केवल अनंत प्रकृति पर सजते हैं; हमारी जैसी पुष्प-शय्या पर मुरझा जाते हैं। माना कि प्राचीन काल में, यूरोप में सभी असभ्य थे, परंतु आजकल तो हम असभ्य हैं। उनकी असभ्यता के ऊपर ऋषि-जीवन की उच्च सभ्यता फूल रही है और हमारे ऋषियों के जीवन के फूल की शय्या पर आजकल असभ्यता का रंग चढ़ा हुआ है। सदा ऋषि पैदा करते रहना, अर्थात् अपनी ऊँची चोटी के ऊपर

इन फूलों को सदा धारण करते रहना ही जीवन के नियमों का पालन करना है।

तारागणों को देखते देखते भारतवर्ष अब समुद्र में गिरा कि गिरा। एक कदम और, और धड़ाम से नीचे! कारण इसका केवल यही है कि यह अपने अटूट स्वप्न में देखता रहा है और निश्चय करता रहा है कि मैं रोटी के बिना जी सकता हूँ; हवा में पद्मासन जमा सकता हूँ; पृथ्वी से अपना आसन उठा सकता हूँ। योगसिद्धि द्वारा सूर्य और ताराओं के गूढ़ भेदों को जान सकता हूँ, समुद्र की लहरों पर बेखटके सो सकता हूँ। यह इसी प्रकार के स्वप्न देखता रहा, परंतु अब तक न संसार ही की और न राम ही की दृष्टि में ऐसी एक भी बात सत्य सिद्ध हुई। यदि अब भी इसकी निद्रा न खुली तो बेधड़क शंख फूँक दो! कूच का घड़ियाल बजा दो! कह दो भारतवासियों का इस असार संसार से कूच हुआ।

लेखक का तात्पर्य केवल यह है कि आचरण केवल मन के स्वप्नों से कभी नहीं बना करता। उसका सिर तो शिलाओं के ऊपर घिस-घिसकर बनता है; उसके फूल तो सूर्य की गरमी और समुद्र के नमकीन पानी से बारंबार भींगकर और सूखकर अपनी लाली पकड़ते हैं।

हजारों साल से धर्म पुस्तकें खुली हुई हैं। अभी तक उनसे तुम्हें कुछ विशेष लाभ नहीं हुआ। तो फिर अपने हठ में क्यों मर रहे हो? अपनी अपनी स्थिति को क्यों नहीं देखते? अपनी अपनी कुदाली हाथ में लेकर क्यों आगे नहीं बढ़ते? पीछे मुड़-मुड़कर देखने से क्या लाभ? अब तो खुले जगत् में अपने अश्वमेध यज्ञ का घोड़ा छोड़ दो। तुममें से

हरएक को अपना अश्वमेध करना है। चलो तो सही। अपने आपकी परीक्षा करो।

धर्म के आचरण की प्राप्ति यदि ऊपरी आडंबरों से होती तो आजकल भारत-निवासी सूर्य के समान शुद्ध आचरणवाले हो जाते। भाई! माला से जप नहीं होता। गंगा नहाने से तो तप नहीं होता। पहाड़ों पर चढ़ने से प्राणायाम हुआ करता है; समुद्र में तैरने से नेती धुलती है; आँधी, पानी, और साधारण जीवन के ऊँच-नीच, गरमी-सरदी, गरीबी-अमीरी के झेलने से तप हुआ करता है। आध्यात्मिक धर्म के स्वप्नों की शोभा तभी भली लगती है जब आदमी अपने जीवन का धर्म पालन करे। खुले समुद्र में अपने जहाज में बैठकर ही समुद्र की आध्यात्मिक शोभा का विचार होता है। भूखे को तो चंद्र और सूर्य भी केवल आटे की बड़ी बड़ी दो रोटियाँ से प्रतीत होते हैं। कुटिया में बैठकर ही धूप, आँधी और बर्फ की दिव्य शोभा का आनंद आ सकता है। प्राकृतिक-सभ्यता के आने पर ही मानसिक-सभ्यता आती है और तभी स्थिर भी रह सकती है। मानसिक-सभ्यता के होने पर ही आचरण-सभ्यता की प्राप्ति संभव है, और तभी वह स्थिर भी हो सकती है। जब तक निर्धन पुरुष पाप से अपना पेट भरता है तब तक धनवान् पुरुष के शुद्ध आचरण की पूरी परीक्षा नहीं। इसी प्रकार जब तक अज्ञानी का आचरण अशुद्ध है, तब तक ज्ञानवान् के आचरण की पूरी परीक्षा नहीं—तब तक जगत् में, आचरण की सभ्यता का राज्य नहीं।

आचरण की सभ्यता का देश ही निराला है। उसमें न शारीरिक झगड़े हैं, न मानसिक, न आध्यात्मिक। न उसमें विद्रोह है, न जंग ही का नामो-निशान है और न वहाँ कोई

ऊँचा है, न नीचा। न कोई वहाँ धनवान् है और न कोई वहाँ निर्धन। वहाँ तो प्रेम और एकता का अखंड राज्य रहता है।

जिस समय बुद्धदेव ने स्वयं अपने हाथों से हाफिज शीराजी का सीना उलटकर उसे मौन-आचरण का दर्शन कराया उस समय फारस में सारे बौद्धों को निर्वाण के दर्शन हुए और सब के सब आचरण की सभ्यता के देश को प्राप्त हो गए।

जब पैगंबर मुहम्मद ने ब्राह्मण को चीरा और उसके मौन आचरण को नंगा किया तब सारे मुसलमानों को आश्चर्य हुआ कि काफिर में मोमिन किस प्रकार गुप्त था। जब शिव ने अपने हाथ से ईसा के शब्दों को परे फेंककर उसकी आत्मा के नंगे दर्शन कराए तब हिंदू चकित हो गए कि वह नग्न करने अथवा नग्न होनेवाला उनका कौन सा शिव था। हम तो एक दूसरे में छिपे हुए हैं। हरएक पदार्थ को परमाणुओं में परिणत करके उसके प्रत्येक परमाणु में अपने आपको ढूँढ़ना—अपने आपको एकत्र करना—अपने आचरण को प्राप्त करना है। आचरण की प्राप्ति एकता की दशा की प्राप्ति है। चाहे फूलों की शय्या हो चाहे काँटों की; चाहे निर्धन हो चाहे धनवान्; चाहे राजा हो चाहे किसान; चाहे रोगी हो चाहे नीरोग, हृदय इतना विशाल हो जाता है कि उसमें सारा संसार बिस्तर लगाकर आनंद से आराम कर सकता है, जीवन आकाशवत् हो जाता है और नाना रूप और रंग अपनी अपनी शोभा में बेखटके निर्भय होकर स्थित रह सकते हैं। आचरणवाले नयनों का मौन व्याख्यान केवल यह है—"सब कुछ अच्छा है, सब कुछ भला है।" जिस समय आचरण की सभ्यता संसार में आती है उस समय मनुष्य को वेदध्वनि सुनाई देती है, नर-नारी पुष्पवत् खिलते जाते हैं, प्रभात हो जाता है, प्रभात का गजर बज जाता है, नारद की

वीणा अलापने लगती है, ध्रुव का शंख गूँज उठता है, प्रह्लाद का नृत्य होता है, शिव का डमरू बजता है, कृष्ण की बाँसुरी की धुन प्रारंभ हो जाती है। जहाँ ऐसे शब्द होते हैं, जहाँ ऐसे पुरुष रहते हैं, जहाँ ऐसी ज्योति होती है, वहीं आचरण की सभ्यता का सुनहरा देश है। वही देश मनुष्य का स्वदेश है। जब तक घर न पहुँच जाय, सोना अच्छा नहीं; चाहे वेदों में, चाहे इंजील में, चाहे कुरान में, चाहे त्रिपिटक में, चाहे इस स्थान में, चाहे उस स्थान में, कहीं भी सोना अच्छा नहीं। आलस्य मृत्यु है। लेख तो पेड़ों के चित्र सदृश होते हैं, पेड़ तो होते ही नहीं जो फल लावें। लेखक ने यह चित्र इसलिए अंकित किया है कि चित्र को देखकर शायद कोई असली पेड़ को जाकर देखने का यत्न करे।

—

## बारहवीं सुरभि—

(श्री पं० पद्मसिंह शर्मा)

ब्रज-भाषा बहुत दिनों तक काव्य-भाषा रह चुकी है और अब भी उसमें पर्याप्त रचनाएँ होतीं हैं, यद्यपि वे चटक-मटक के साथ छपकर पुस्तक रूप में सामने नहीं आतीं। ब्रज प्रांत और बैसवाड़े के न जाने कितने कवि अब तक उसी परंपरा का पालन करते चल रहे हैं। यद्यपि अनेक समर्थ कवियों ने खड़ी बोली का बहुत कुछ परिष्कार कर डाला है और उसमें मधुरता एवं कोमलता दोनों का समावेश होने लगा है, पर उसका खड़ापन अब भी कुछ न कुछ बना है। जब तक खड़ी क्रियापदों का लंबा रूप और नाम-धातुओं की उपेक्षा करती रहेगी, पद्य के साँचे में बैठने के लिए सिकुड़े-सिमटेगी नहीं, ब्रज-भाषा के कुछ प्रयोगों को लेगी नहीं, तब क उसका स्वरूप निखर नहीं सकता और ब्रज-भाषा में कविता होना भी बंद नहीं हो सकता, भले ही छापे की दुनियावाले उसे त्याज्य समझते रहें। ब्रज-भाषा में सब प्रकार के भावों के प्रकाशन की शक्ति है, अतः उसके विरोध में मनमानी बातें कहना अज्ञता का परिचय देना है, उस बोली जानेवाली भाषा को मृत कहना अपनी निर्जीवता का डंका पीटना है। इस अंश में शर्माजी ने अपनी चुलबुली भाषा में इन्हीं बातों का बड़े तर्कपूर्ण ढंग से प्रतिपादन किया है। ब्रज-भाषा के परित्याग का ही यह परिणाम है कि खड़ी बोली की अधिकतर रचनाएँ अपनी परंपरा से हटी दिखाई देती हैं। अतः सभी दृष्टियों से ब्रज-भाषा का पठन-पाठन और व्यवहार बना रहना आवश्यक है।

# ब्रजभाषा का विरोध

खड़ी बोली के प्रचंड पक्षपाती या ब्रजभाषा के प्रबल विरोधी कुछ सज्जनों की यह धारणा है कि वीर भावों के प्रकाशन के लिए ब्रजभाषा उपयुक्त नहीं है, यह 'जनानी ज़बान' है, शृंगाररस की लीला के लिए ही गढ़ी गई है, इसमें केवल विरह-वेदना का रोना ही रोया जा सकता है, प्रेम-पचड़ों का राग ही अलापा जा सकता है, देशभक्ति और वीररस के 'कड़खे' इसमें नहीं समा सकते। यहीं तक नहीं, ब्रजभाषा के विरोध में कुछ वीरपुंगव इससे भी कुछ आगे बढ़े हैं। उनका कहना है कि देश की वर्तमान अधोगति के—क्लीवता-संचार के कारणों में ब्रजभाषा भी एक कारण हुई है, इसकी कविता के प्रचार ने हिंदुओं को नपुंसक बना दिया। इस धारणा के दो कारण बतलाए जाते हैं, एक तो ब्रजभाषा की स्वाभाविक मधुरता, दूसरा शृंगार रस के काव्यों की अधिकता। निस्संदेह ब्रजभाषा मधुर और कोमल-कांत-पदावली वाली भाषा है, पर संसार में और भी कई भाषा हैं जो मधुरता में ब्रजभाषा के समकक्ष समझी जाती हैं, फ़ारसी भाषा एक ऐसी ही भाषा है, माधुर्य के आधिक्य से इसका नाम ही 'कंदे-पारसी' पड़ गया है। शृंगार रस की कविता—इश्किया गजलों के लिए फ़ारसी बेतरह बदनाम है, पर उसी में महाकवि फ़िरदौसी का 'शाहनामा' भी है जो वीररस का एक उमड़ा हुआ दरिया (नद) है, मधुर भाषा के इस महाकाव्य—शाहनामे—पर महमूद गजनवी जैसा क्रूर वीर इतना मोहित था कि वीर भाव जागरित

रखने के लिए इसे सदा साथ रखता था, युद्धभूमि में भी सदा सिरहाने रखकर सोता था। युरोपियन भाषाओं में फ्रेंच भाषा सबसे मधुर कही जाती है, उसमें भी वीररस के काव्यों की कमी नहीं। जगद्विजयी वीर नैपोलियन की मातृ-भाषा यही मधुर भाषा थी, फ्रेंच-माधुरी का उपासक फ्रांस किसी भी कर्णकटु कठोर भाषाभाषी देश से वीरता में कम नहीं है।

कवि में कवित्व-शक्ति चाहिए; वह किसी भी भाषा में समान रूप से सफलतापूर्वक शृंगार और वीररस का वर्णन कर सकता है, भाषा उसके भावों को संकुचित नहीं कर सकती। जो लार्ड बायरन अश्लीलता की सीमा को उल्लंघन करनेवाले संयोग-शृंगार का नग्न चित्र खींचकर पाठक-पाठिकाओं के लाज के जहाज को शृंगाररस की खाड़ी में डुबो सकता है, वही बायरन उसी भाषा में उत्तेजना उत्पन्न करनेवाली वीररस की कविता द्वारा यूनान को तुर्कों के पराधीनता-पाश से मुक्ति भी दिला सकता है।

आर्यभाषाओं की जननी संस्कृत भाषा का साहित्य शृंगार-रस से भरा पड़ा है, शृंगाररस के इतने काव्य शायद ही संसार की किसी नई-पुरानी भाषा में हों, मधुरिमा भी इसकी अतुल-नीय है, पर रामायण और महाभारत के जोड़ के वीररस के काव्य किस कड़वी और कठोर भाषा में हैं? जिस भाषा में आदिकवि ने करुणरस की महानदी बहाई है, वीररस का उत्तुंग-तरंगशाली शोणभद्र भी उसी में हिलोरें ले रहा है। ज्ञान-गंगा के उद्गम भगवान् कृष्ण द्वैपायन का पंचमवेद (महाभारत) शांतरस का प्रशांत महासागर भी है और वीररस का प्रलय-पयोधि भी !!

भारत की आधुनिक भाषाओं में बंगभाषा कोमलता में कुछ कम नहीं है। इसके शृंगाररस के उपन्यासों की बाढ़ ने भाषांतर के रूप में खड़ी बोली को भी शराबोर कर रखा है, फिर भी उसमें वीररस के महाकाव्य 'मेघनाद-वध' की रचना हो सकती है। जो बात इन भाषाओं में संभव है वह व्रजभाषा ही में क्यों असंभव समझी जाती है? इसलिए व्रजभाषा-विरोधियों का उक्त तर्क कोरा हेत्वाभास ही है, अन्वय-व्यतिरेक द्वारा किसी प्रकार भी इसकी सत्यता प्रमाणित नहीं की जा सकती। व्रजभाषा में अधिकतर काव्य शृंगाररस के ही हैं, यह ठीक है; पर इसमें भाषा बेचारी का क्या अपराध है? यदि है तो उस समय की लोक-रुचि का है, जब जैसी लोक-रुचि होती है वैसे ही काव्य बनने लगते हैं, जिस जिन्स और माँग की खपत होती है वही बाजार में आती है; तथापि व्रजभाषा में वीररस का सर्वथा अभाव नहीं है, अनेक प्राचीन कवियों ने व्रजभाषा में वीररस की कविता की है इसके कई उदाहरण दिए जा सकते हैं। यथा कुलपति मिश्र का द्रोणपर्व, रघुनाथ वंदीजन का ४ जिल्दों में पूरा महाभारत, लाल कवि का छत्रप्रकाश, श्रीधर और चंद्रशेखर वाजपेयी का हम्मीर-हठ, पद्माकर की हिम्मत बहादुर बिरदावली, श्रीधर का जंगनामा, भूषण का हजारा (जो दुर्भाग्य से अब अप्राप्य है) और भूषण-ग्रंथावली तथा स्वर्गीय नकछेदी तिवारी द्वारा संगृहीत वीरोल्लास इत्यादि वीररस के अनेक ग्रंथ-रत्न आज भी प्राप्य हैं, महाकवि गंग और सेनापति आदि के बचे-खुचे बहु-संख्यक फुटकर पद्य व्रजभाषा के विलुप्त वीर-साहित्य का पता आज अलग दे रहे हैं, पर इनके पढ़ने-वाले कितने हैं? शायद इन इने-गिने उपलब्ध ग्रंथों की संख्या

के बराबर भी नहीं। फिर आप ही इंसाफ से कहिए यह किसका अपराध है? भाषा का कि लोकरुचि का? जिनकी कविता का मुख्य विषय वीररस का वर्णन था उन्हें जाने दीजिए; महात्मा सूरदास ही को लीजिए, वह शृंगाररस के मुख्य भक्त कवि थे, शृंगार, करुण और वात्सल्य-रस में ही उनकी कविता डूबी हुई है, फिर भी वीररस का जहाँ कहीं प्रसंग आ गया है, चित्र-सा खींच दिया है, भीष्म-प्रतिज्ञा का यह पद देखिए, कितना जोरदार है—

"आजु जौ हरिहिं न सस्त्र गहाऊँ,
तौ लाजौं गंगा-जननी को संतनु-सुत न कहाऊँ।
सर धनु तोरि महारथ खंडौं कपिधुज-सहित गिराऊँ,
पांडव-सैन समेत-सारथी सोनित-सरित वहाऊँ।
जीवौं तो जस लेहुँ जगत में जीत-निसान फिराऊँ,
मरौं तो मंडल भेदि भानु को सुरपुर जाय वसाऊँ।
इती न करौं सपथ मोहिं हरि की छत्रिय-गतिहि न पाऊँ,
'सूरदास' रन विजय-सखा को जियत न पीठ दिखाऊँ।"

आधुनिक कवियों में श्री भारतेंदु, पं० प्रतापनारायणजी मिश्र, पं० नाथूरामशंकर शर्मा 'शंकर' और स्वर्गीय सत्य-नारायणजी कविरत्न इत्यादि ने विशुद्ध व्रजभाषा में देशभक्ति पर बड़ी ओजस्विनी कविता की है। व्रजमाधुरी के परम पारखी श्री वियोगी हरिजी ने 'वीर-सतसई' रचकर अच्छी तरह सिद्ध कर दिया है कि व्रजभाषा में आज भी वीररस की उत्तम कविता हो सकती है। कवि के हृदय में उत्साह भरा हो तो व्रजभाषा भी अपना पराक्रम दिखा सकती है और उत्साह-हीन हृदयों को खड़ी बोली भी उठाकर खड़ा

नहीं कर सकती; ऐसों को तो डिंगल का डंका भी नहीं जगा सकता।

सामयिक परिस्थिति और देश की दशा का प्रभाव कविता पर भी अनिवार्य रूप से पड़ता है, नायिका-भेद में लीन विरह-वेदना से मूर्छित शृंगारी कवि भी परिस्थिति से विवश होकर वीणा की मधुर झंकार में ऐसा मारू राग अलापने लगते हैं जो क्रांति का कारण बन जाता है, इतिहास इसका साक्षी है। समय पड़ने पर कुसुम-सुकुमारी कोकिल-कंठी कुल-ललनाओं ने अपनी मधुर पर ओजपूर्ण भर्त्सना से कायर पुरुषों को पुरुषसिंह बना दिया है, रण-भीरुओं को समरांगण में हँसते-हँसते प्राणाहुति देने पर उद्यत कर दिया है; जो काम प्रचंड रणवाद्य नहीं करा सका वह एक हृदयवेधी मधुरोपालंभ और मीठी चुटकी ने करा दिया है, मानव-हृदय के इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर प्राचीन आचार्यों ने काव्य-प्रयोजनों में 'कांता-सम्मिततयोपदेशयुजे' को स्थान दिया है—जिन मत्त हृदयों पर राजाज्ञा और गुरूपदेश का कठोर अंकुश असर नहीं करता वह भी कांता के कोमल-कांत परामर्श की अवहेलना नहीं कर सकते। जो कविता या संगीत श्रोता की हृत्तंत्री के तार को नहीं छू सकता—जिसमें हृदयंगमता नहीं है—वह चाहे जिस भाषा में हो, कवि की भावना कितनी ही उदात्त क्यों न हो, उसका कुछ भी प्रभाव न पड़ेगा, अरण्य-रोदन होकर रह जायगा। किसी भाषा से केवल इसलिए घृणा करना—उसे किसी काम की न समझना कि उसमें ऐसी कविता की अधिकता है जो मानव-चरित को उदात्त बनाने में बाधक है, या चरितभ्रंश का कारण हुई है, ठीक नहीं है। राग-विद्या की उपादेयता में औंधी खोपड़ी के कुछ पुराने खूसटों को छोड़कर किसी सहृदय

विवेकी का मतभेद नहीं है, इसी राग-विद्या या संगीत-कला को लीजिए, क्या इसने न जाने कितने शौकीन नवयुवकों को अपनी मादकता से अनय के गर्त में गिराकर नष्ट नहीं किया, विलासी अमीरों की नीच वासनाओं को उत्तेजना दे-देकर यह उनके सर्वनाश का कारण नहीं बनी, पर इससे क्या इस कला की उपादेयता में किसी सहृदय विवेकी का मतभेद हो सकता है ? संगीत-कला का दुरुपयोग ही निंद्य और त्याज्य है तथा उसका सदुपयोग अभिनंदनीय और वांछनीय है। जहाँ संगीत-कला के दुरुपयोग से अनेकों का अनिष्ट हुआ है, वहाँ इसी सदुपयोग से परमानंद-पयोधि के मीन अनिर्वचनीय आनंद में लीन होनेवाले आदर्श महात्माओं की संख्या भी कम नहीं है।

व्रज-भाषा के वैष्णव कवियों ने उस समय के नृशंस शासकों के असह्य अत्याचार से पीड़ित किंकर्तव्यविमूढ़ हिंदू-जाति के भग्न हृदय को अपने मधुर कीर्तन से भयहारी असुरारि भगवान् के चरणों में लगाकर जो उपकार किया है वह सहस्र मुख से प्रशंसनीय है। उस समय की परिस्थिति का ध्यान करने पर ही इसका औचित्य समझ में आ सकता है, जब कि खुले शब्दों में अपने धर्म की महत्ता का प्रतिपादन करना—उत्तेजना का एक शब्द भी मुँह से निकलना—मौत को निमंत्रण देना था, नृशंसता के उस साम्राज्य में जहाँ यह कहनेवाले की जबान काट दी जाती थी कि 'हिंदू के लिए हिंदूधर्म और मुसलमान के लिए इस्लाम दोनों सच्चे हैं'—रणभेरी बजाने का अवसर ही कहाँ था ! निराशा के उस अपार सागर से पार पाने का उपाय भगवद्भक्ति का प्रचार ही था, इसी ने जाति की डगमगाती नैया को बचाया था, व्रजभाषा में भक्ति-भावना-

भरी प्रेम-पूरित मधुर कविता प्राधान्य का यह भी प्रधान कारण है।

नायिकाभेद और कुरुचि-संचारक साहित्य को जाने दीजिए, जो उपादेय है उसी को ग्रहण कीजिए, अपने प्राचीन साहित्य का संहार नहीं, सुधार कीजिए। हिंदी भाषा का सिर आज भी अपने प्राचीन साहित्य के कारण ही ऊँचा है; तुलसी, सूर, केशव, विहारी, मतिराम, घनानंद और देव आदि प्राचीन कवियों को निकाल दीजिए और उसी शैली की आधुनिक कवियों—भारतेंदु आदि की—कविता को पृथक् कर दीजिए, फिर देखिए हिंदी के साहित्य में कोरे उपन्यासों के और भावहीन भद्दी तुकबंदी के अतिरिक्त और क्या रह जाता है। बँगला आदि प्रांतीय भाषाओं का वर्तमान साहित्य अन्य सब विषयों में राष्ट्रभाषा हिंदी के साहित्य से कहीं बढा चढ़ा है। हिंदी का गौरव प्राचीन साहित्य पर निर्भर है, तुलसी और सूर आदि प्राचीन कवि-विधाताओं की समानता करनेवाले कवि भारत की अन्य किस भाषा में हैं? अपने आदरणीय प्राचीन साहित्य की अवहेलना द्वारा हिंदी भाषा की इस विशेषता का विनाश न कीजिए। कोई भी प्राचीनता का पक्षपाती यह नहीं कहता कि नए ढंग के साहित्य का निर्माण न किया जाय, पर उसे विलुप्त होने से बचाया जाय। कविता खड़ी बोली में ही कीजिए पर ब्रज-माधुरी का स्वाद न भुलाइए, उसमें भी बहुत कुछ लेने लायक है, सदियों तक ब्रजभाषा कविता की भाषा रही है, आज भी अनेक सत्कवि उसी में कविता करते हैं, ब्रजभाषा मुरदा भाषा नहीं है, जैसा कि कुछ मनचले महाशय कह बैठते हैं, उसके बोलनेवाले अब भी लाखों

की संख्या में हैं। व्रजभाषा से वर्तमान खड़ी बोली का और उर्दू का घनिष्ठ संबंध है, इस बात को मौलाना आजाद आदि अनेक भाषा-विज्ञानी विद्वानों ने मुक्तकंठ से स्वीकार किया है। उर्दू के पुराने कवि मीर, सौदा और ईंशा की कविता पढ़िए सबमें व्रजभाषा के ठेठ मुहावरे मिलेंगे, इन मुसलमान महाकवियों को व्रजभाषा के शब्दों से इतना ही प्रेम था जितना आजकल के कुछ हिंदी-कवियों को उनसे द्वेष है! यह अच्छे लक्षण नहीं हैं, संकीर्णता या अनुदारता साहित्य की और भाषा की विघातक है।

---

## तेरहवीं सुरभि—

### ( श्री जयशंकर 'प्रसाद' )

'प्रसाद' जी का यह एकांकी नाटक पूरा का पूरा आन्यापदेशिक रूपक ( अलेगारिकल प्ले ) है। इसमें वनलता, कुंज, मौलश्री, रसाल, आनंद आदि पात्रों के रूप दिखाई देते हैं। जड़ों ने चेतन का रूप धारण किया है, अमूर्त्त मूर्तिमान् होकर सामने आए हैं। पर विचार होता है चेतन जगत् का। आनंद और प्रेम की व्याख्या इसमें प्रधान है। संसार की मूल सत्ता आनंद पर स्थित है, दुःख पर नहीं। वहिरंग और अंतरंग में भेद है। दुःख की अंतःप्रवाहिनी धारा का अस्तित्व माननेवाले वहिरंग से अंतरंग की ओर उन्मुख होते हैं। यदि शाश्वत आनंद के स्रोत का अस्तित्व जानना चाहें तो अंतरंग से वहिरंग की ओर आना होगा। इसमें ब्रह्मविद्या ( थियोसाफी ) की ओर इंगित है।

# एक घूँट

( अरुणाचल—आश्रम का एक सघन कुंज। श्रीफल, वट, आम,कदंब और मौलश्री के बड़े-बड़े वृक्षों की झुरमुट में प्रभात की धूप घुसने की चेष्टा कर रही है। उधर समीर के झोंके, पत्तियों और डालों को हिला-हिलाकर, जैसे किरणों के निर्विरोध प्रवेश में बाधा डाल रहे हैं। वसंत के फूलों की भीनी-भीनी सुगंध, उस हरी-भरी छाया में कलोल कर रही है। वृक्षों के अंत-राल से गुंजार-पूर्ण नभखंड की नीलिमा में जैसे पक्षियों का क़लरव साकार दिखाई देता है !

मौलश्री के नीचे वेदी पर वनलता बैठी हुई अपनी साड़ी के अंचल की बेल देख रही है। आश्रम में ही कहीं होते हुए संगीत को कभी सुन लेती है, कभी अनसुनी कर जाती है।

( नेपथ्य में गान )

खोल तू अब भी आँखें खोल !
जीवन-उदधि हिलोरें लेता उठती लहरें लोल।
छवि की किरणों से खिल जा तू,
अमृत-झड़ी सुख से झिल जा तू।
इस अनंत स्वर से मिल जा तू वाणी में मधु घोल।
जिससे जाना जाता सब यह,
उसे जानने का प्रयत्न, अह !
भूल अरे अपने को मत रह जकड़ा, बंधन खोल।
खोल तू अब भी आँखें खोल !

संगीत बंद होने पर कोकिल बोलने लगता है। वनलता

अंचल छोड़कर खड़ी हो जाती है। उसकी तीखी आँखें जैसे कोकिल को खोजने लगती हैं। उसे न देखकर हताश-सी वनलता अपने-ही-आप कहने लगती है— )

कितनी टीस है, कितनी कसक है, कितनी प्यास है! निरंतर पंचम की पुकार! कोकिल! तेरा गला जल उठता होगा! विश्वंभर से निचोड़कर यदि डाल सकती तेरे सूखे गले में एक घूँट! ( कुछ सोचती है ) किंतु इस संगीत का ......क्या अर्थ है......बंधनों को खोल देना एक विशृंखलता फैलाना, परंतु मेरे हृदय की पुकार क्या कह रही है! इस संगीत-स्नेह से यदि किसी रूखे मन को चिकनी कर सकती? ( रसाल को आते हुए न देखना ) मेरी विश्वयात्रा के संगी, मेरे स्वामी! तुम काल्पनिक विचारों के आनंद में अपनी सच्ची संगिनी को भूल.........( रसाल चुपचाप वनलता की आँखें बंद कर लेता है, वह फिर कहने लगती है ) कौन है? लीला, शीला प्रेमलता! बोलती भी नहीं; अच्छा मैं भी खूब छकाऊँगी, तुम लोग बड़े दुलार पर चढ़ गई हो न!

रसाल—( निश्वास लेकर हाथ हटाते हुए ) इन लोगों के अतिरिक्त और कोई दूसरा हो ही नहीं सकता। इतने नाम लिए; किंतु............किंतु एक मेरा ही स्मरण न आया। क्यों वनलता?

वनलता—( सिर पर साड़ी खींचती हुई ) आप थे? मैं नहीं जान........।

रसाल—( बात काटते हुए ) जानोगी कैसे लता? मैं भी जानने की, स्मरण होने की वस्तु होऊँ तब न! अच्छा तो है, तुम्हारी विस्मृति भी मेरे लिए स्मरण करने की वस्तु होगी।

(निश्वास लेकर) अच्छा, चलती हो आज मेरा व्याख्यान सुनने के लिए ?

वनलता—(आश्चर्य से) व्याख्यान ! तुम कब से देने लगे ? तुम तो कवि हो कवि, भला तुम व्याख्यान देना क्या जानो और वह विषय कौन सा होगा जिस पर तुम व्याख्यान दोगे ? घड़ी दो घड़ी बोल सकोगे ? छोटी छोटी कल्पनाओं के उपासक ! सुकुमार सूक्तियों के संचालक ! तुम भला क्या व्याख्यान दोगे !

रसाल—तो मेरे इस भविष्य अपराध को तुम क्षमा न करोगी ? आनंदजी के स्वागत में मुझे कुछ बोलने के लिए आश्रमवालों ने तंग कर दिया है। क्या करूँ वनलता !

वनलता—(मौलश्री की एक डाल पकड़कर झुकाती हुई) आनंदजी का स्वागत ! अब होगा ! कहते क्या हो ! उन्हें आए तो कई दिन हो गए !

रसाल—(सिर पकड़कर) ओह, मैं भूल गया था। स्वागत नहीं उनके परिचय-स्वरूप कुछ बोलना पड़ेगा।

वनलता—हाँ, परिचय ? अच्छा, मुझे तो बताइए यह आनंदजी कौन हैं, क्यों आए हैं और कब ? नहीं-नहीं, कहाँ रहते हैं ?

रसाल—मनुष्य हैं, उनका कुछ निज का संदेश है, उसी का प्रचार करते हैं। कोई निश्चित निवास नहीं। (जैसे कुछ स्मरण करता हुआ) तुम भी चलो न ! संगीत भी होगा। आनंदजी अरुणाचल पहाड़ी की तलहटी में घूमने गए हैं, यदि नदी की ओर भी चले गए हों तो कुछ विलंब लगेगा, नहीं तो अब आते ही होंगे तो मैं चलता हूँ।

( रसाल जाने लगता है। वनलता चुप रहती है। फिर रसाल के कुछ दूर चले जाने पर उसे बुलाती है )।

वनलता—सुनो तो !

रसाल—( लौटते हुए ) क्या ?

वनलता—यह अभी जो संगीत हो रहा था ( कुछ सोचकर ) मुझे उसका पद स्मरण नहीं हो रहा है। वह···

रसाल—मेरी 'एक घूँट' नाम की कविता मधुमालती गाती रही होगी।

वनलता—क्या नाम बतलाया—'एक घूँट' ? उहूँ ! कोई दूसरा नाम होगा। तुम भूल रहे हो; वैसा स्वर-विन्यास 'एक घूँट' नाम की कविता में हो ही नहीं सकता।

रसाल—तब ठीक है। कोई दूसरी कविता रही होगी, तो मैं जाऊँ ?

वनलता—( स्मरण करके ) ओहो, उसमें 'मत रह जकड़ा' और भी क्या क्या ऐसी ही बातें थीं। वह किसकी कविता है ?

रसाल—( दूसरी ओर देखकर ) तो, तो वह मेरी—हाँ-हाँ मेरी ही कविता थी।

वनलता—( त्योरी चढ़ाकर ) अच्छा तो आप बंधन तोड़ने की चेष्टा में हैं आज-कल ! क्यों, कौन बंधन खल रहा है ?

रसाल—( हँसने की चेष्टा करता हुआ ) यह अच्छी रही ! किंतु लता ! यह क्या पुराने ढंग की साड़ी तुमने पहन ली है ? यह तो समय के अनुकूल नहीं; और मैं तो कहूँगा, सुरुचि के भी यह प्रतिकूल है।

वनलता—समय के अनुकूल बनाने की मेरी बात नहीं,

और सुरुचि के संबंध में मेरा निज का विचार है। उसमें किसी दूसरे की संमति की मुझे आवश्यकता नहीं।

रसाल—उस दिन जो नई साड़ी मैं ले आया था उसे पहन आओ न!

वनलता—अच्छा अच्छा, तुम जाते कहाँ हो? व्याख्यान कहाँ होगा? ए कविजी, सुनूँ भी?

रसाल—यही तो मैं पूछने जा रहा था।

(वनलता दाहिने हाथ की तर्जनी से अपना अधर दबाए, बाँए हाथ से दाहिनी केहुनी पकड़े, हँसने लगती है और रसाल उसकी मुद्रा साग्रह देखने लगता है, फिर चला जाता है।)

वनलता—(दाँतों से ओठ चबाते हुए) हूँ! निरीह, भावुक प्राणी! जंगली पक्षियों के बोल, फूलों की हँसी और नदी के कलनाद का अर्थ समझ लेते हैं। परंतु मेरे अंतर्नाद को कभी समझने की चेष्टा भी नहीं करते और मैंने ही......... ।

(दूर से कुछ लोगों के बातचीत करते हुए आने का शब्द सुनाई पड़ता है। वनलता चुपचाप बैठ जाती है। प्रेमलता और आनंद का बात करते हुए प्रवेश। पीछे-पीछे और भी कई स्त्री-पुरुषों का आपस में संकेत से बातें करते हुए आना। वनलता जैसे उस ओर ध्यान ही नहीं देती।)

आनंद—(एक ढ़ीला रेशमी कुरता पहने हुए है, जिसकी बाँहें उसे बार-बार चढ़ानी पड़ती हैं बीच-बीच में चदरा सम्हाल लेता है। पान को रूमाल से पोछते हुए प्रेमलता की ओर गहरी दृष्टि से देखकर) जैसे उजली धूप सबको जलाती हुई आलोक फैला देती है, जैसे उल्लास की मुक्त प्रेरणा फूलों की पंखड़ियों को गद्गद कर देती है, जैसे सुरभि का शीतल झोंका सबका

आलिंगन करने के लिए विह्वल रहता है, वैसे ही जीवन की निरंतर परिस्थिति होनी चाहिए।

प्रेमलता—किंतु, जीवन की झंझटें, आकांक्षाएँ, ऐसा अवसर आने दें तब न! बीच-बीच में ऐसा अवसर आ जाने पर भी वे चिरपरिचित निष्ठुर विचार गुर्राने लगते हैं तब!

आनंद—उन्हें पुचकार दो, सहला दो; तब भी न मानें, तो किसी एक का पक्ष न लो। बहुत संभव है कि वे आपस में लड़ जाएँ और तब तुम तटस्थ दर्शक मात्र बन जाओ और खिलखिलाकर हँसते हुए वह दृश्य देख सको। देख सकोगी न?

प्रेमलता—असंभव! विचारों का आक्रमण तो सीधे मुझी पर होता है। फिर वे परस्पर कैसे लड़ने लगे? (स्वगत) अहा, कितना मधुर यह प्रभात है! यह मेरा मन जो गुदगुदी का अनुभव कर रहा है, उसका संघर्ष किससे करा दूँ।

(मुकुल भवों को चढ़ाकर अपनी एक हथेली पर तर्जनी से प्रहार करता है, जैसे उसकी समझ में प्रेमलता की बात बहुत सोच-विचारकर कही गई हो। आनंद दोनों को देखता है। फिर उसकी दृष्टि वनलता की ओर चली जाती है।)

आनंद—(सँभालते हुए) जब तुम्हारे हृदय में एक कटु विचार आता है, उसके पहले से क्या कोई मधुर भाव प्रस्तुत नहीं रहता, जिससे तुलना करके तुम कटुता का भक्षव करती हो?

प्रेमलता—हाँ, ऐसा ही तो समझ में आता है।

आनंद—तो इससे स्पष्ट हो जाता है कि पवित्र हृदय-

मंदिर में दो—कटु और मधुर—भावों का द्वंद्व चला करता है, और उन्हीं में से एक दूसरे पर आतंक जमा लेता है।

प्रेमलता—लेता है; किंतु यह बात मेरी समझ में······।

आनंद—( हँसकर ) न आई होगी। किंतु तुम उस द्वंद्व के प्रभाव से मुक्त हो सकती हो। मान लो कि तुम किसी से स्नेह करती हो ( ठहरकर प्रेमलता की ओर गूढ़ दृष्टि से देखकर ) और तुम्हारे हृदय में इसे सूचित करने········व्यक्त करने के लिए इतनी व्याकुलता·········

प्रेमलता—ठहरिए तो, मैं प्यार करती हूँ कि नहीं, पहले इस पर भी मुझे दृढ़ निश्चय कर लेना चाहिए।

आनंद—( विरक्ति प्रगट करता हुआ ) उहँ, दृढ़ निश्चय को बीच में लाकर तुमने मेरी विचार-धारा दूसरी ओर वहा दी। दृढ़ निश्चय एक बंधन है। प्रेम की स्वतंत्र आत्मा को बंदीगृह में न डालो। इससे उसका स्वास्थ्य, सौंदर्य और सरलता सब नष्ट हो जायगी।

प्रेमलता—एं! ( और भी कई व्यक्ति आश्चर्य से 'एं!' )

आनंद—हाँ-हाँ, उस नियमबद्ध प्रेम-व्यापार का बड़ा ही स्वार्थपूर्ण विकृत रूप होगा। जीवन का लक्ष्य भ्रष्ट हो जायगा।

प्रेमलता—( आश्चर्य से ) और वह लक्ष्य क्या है?

[ आनंद—विश्व-चेतना के आकार धारण करने की चेष्टा का नाम 'जीवन' है। जीवन का लक्ष्य 'सौंदर्य' है; क्योंकि आनंदमयी प्रेरणा जो उस चेष्टा या प्रयत्न का मूल रहस्य है, स्वस्थ—अपने आत्मभाव में, निर्विशेष रूप से—रहने पर सफल हो सकती है। दृढ़ निश्चय कर लेने पर उसकी सरलता न रहेगी, अपने मोह-मूलक अधिकार के लिए वह झगड़ेगी। ]

प्रेमलता—किंतु अभी-अभी आपने नदी-तट पर जाल की कड़ियों को आपस में लड़ाते हुए मछुओं की बातें सुनी हैं। वे न जानें..........

आनंद—सुनी हैं। आनंद के संबंध में पहले एक बात मेरी सुन लो। आनंद का अंतरंग सरलता है और बहिरंग सौंदर्य है, इसी में वह स्वस्थ रहता है।

प्रेमलता—किंतु आपकी ये बातें समझ में नहीं आतीं।

आनंद—( हँसकर ) तो इसमें मेरा अपराध नहीं। प्रायः न समझने के कारण मेरे इस कथन का अर्थ उलटा ही लगाया जायगा, या तो पागल का प्रलाप समझा जायगा। किंतु करूँ क्या, बात तो जैसी है वैसी ही कही जायगी न। उन मछुओं को सरलता और सौंदर्य दोनों का ज्ञान नहीं। फिर आनंद के नाम पर वे दुख का नाम क्यों न लें?

प्रेमलता—( उदास होकर ) यदि हम लोगों की दृष्टि में उनके यहाँ सौंदर्य का अभाव हो, तो भी उनके पास सरलता नहीं है, मैं ऐसा नहीं मान सकती।

आनंद—तुम्हारा न मानने का अधिकार मैं मानता हूँ; किंतु वे अपने भीतर ज्ञाता बनने का निश्चय करके, अपने कुछ स्वार्थों के लिए दृढ़ अधिकार प्रकट करते हुए, अपनी सरलता की हत्या कर रहे थे और सौंदर्य को मलिन बना रहे थे। काल्पनिक दुःखों को तो समाज कह..........

मुकुल—( बात काटते हुए ) ठहरिए तो, क्या फिर 'दुःख' नाम की कोई वस्तु हुई नहीं?

आनंद—होगी कहीं! हम लोग उसे खोज निकालने का प्रयत्न क्यों करें? अपने काल्पनिक अभाव, शोक, ग्लानि

और दुःख के काजल को आँखों के आँसू में घोलकर सृष्टि के सुंदर कपोलों को क्यों कलुषित करें ? मैं उन दार्शनिकों से मतभेद रखता हूँ जो यह कहते आए हैं कि संसार दुःखमय है और दुःख के नाश का उपाय सोचना ही पुरुषार्थ है।

( वनलता चुपचाप तीव्र दृष्टि से दोनों को देखती हुई अपने बाल सँवारने लगती है और प्रेमलता आनंद को देखती हुई अपने आप सोचने लगती है। )

प्रेमलता—( स्वगत ) अहा ! कितना सुंदर जीवन हो, यदि मनुष्य को इस बात का विश्वास हो जाय कि मानव-जीवन की मूल सत्ता में आनंद है ! आनंद ! आह ! इनकी बातों में कितनी प्रफुल्लता है ! हृदय को जैसे अपनी भूली हुई गति स्मरण हो रही है। ( वह प्रसन्न नेत्रों से आनंद को देखती हुई कह उठती है ) और !

आनंद—और दुःख की उपासना करते हुए एक - दूसरे के दुःख से दुखी होकर परंपरागत सहानुभूति—नहीं नहीं, यह शब्द उपयुक्त नहीं; हाँ—सहरोदन करना मूर्खता है । प्रसन्नता की हत्या का रक्त पानी बन जाता है। पतला, शीतल ! ऐसी समवेदनाएँ संसार में उपकार से अधिक अपकार ही करती हैं।

प्रेमलता—( स्वगत सोचने लगती है ) सहानुभूति भी अपराध है ? अरे यह कितना निर्दय है ! आनंद ! आनंद ! यह तुम क्या कह रहे हो ? इस स्वच्छंद प्रेम से या तुमसे क्या आशा !

मुकुल—फिर संसार में इतना हाहाकार !

आनंद—उहँ, विश्व विकासपूर्ण है; है न ? तब विश्व की

कामना का मूल रहस्य 'आनंद' ही है, अन्यथा वह 'विकास' न होकर दूसरा ही कुछ होता।

मुकुल—और संसार में जो एक दूसरे को कष्ट पहुँचाते हैं, झगड़ते हैं ?

आनंद—दुःख के उपासक उसकी प्रतिमा बनाकर पूजा करने के लिए द्वेष, कलह और उत्पीड़न आदि सामग्री जुटाते रहते हैं। तुम्हें हँसी के हलके धक्के से उन्हें टाल देना चाहिए।

मुकुल—महोदय, आपका यह हलके जोगिया रंग का कुर्ता जैसे आपके सुंदर शरीर से अभिन्न होकर हम लोगों की आँखों में भ्रम उत्पन्न कर देता है, वैसे ही आपको दुःख के झलमले अंचल में सिसकते हुए संसार की पीड़ा का अनुभव स्पष्ट नहीं हो पाता। आपको क्या मालूम कि बुद्धू के घर की काली कलूटी हाँड़ी भी कई दिन से उपवास कर रही है। घुन्नू मूँगफलीवाले का एक रुपये की पूँजी का खोमचा लड़कों ने उछल-कूदकर गिरा भी दिया और लूटकर खा भी गए; उसके घर पर सात दिन की उपवासी रुग्ण बालिका मुनक्के की आशा में पलक पसारे बैठी होगी या खाट पर पड़ी होगी।

प्रेमलता—( आनंद की ओर देखकर ) क्यों ?

आनंद—ठीक वही बात, यही तो होना चाहिए। स्वच्छंद प्रेम को जकड़कर बाँध रखने का, प्रेम की परिधि संकुचित बनाने का यही फल है, यही परिणाम है। ( मुसकराने लगता है )।

मुकुल—तब क्या सामाजिकता का मूल उद्गम—वैवाहिक प्रथा तोड़ देनी चाहिए ? यह तो साफ-साफ दायित्व

छोड़कर उद्भ्रांत जीवन बिताने की घोषणा होगी। परस्पर सुख-दुःख में गला बाँधकर एक दूसरे पर विश्वास करते हुए, संतुष्ट दो प्राणियों की आशाजनक परिस्थिति क्या छोड़ देने की वस्तु है ? फिर........

प्रेमलता—( स्वगत ) यह कितनी निराशामयी शून्य कल्पना है ! ( आनंद को देखने लगती है। )

आनंद—( हताश होने की मुद्रा बनाकर ) ओह ! मनुष्य कभी न समझेगा। ( अपने दुःखों से भयभीत कंगाल दूसरों के दुःख में श्रद्धावान् बन जाता है। )

मुकुल—मैंने देखा है कि मनुष्य एक ओर तो दूसरे से ठगा जाता है, फिर भी दूसरे से कुछ ठग लेने के लिए सावधान और कुशल बनने का अभिनय करता रहता है।

प्रेमलता—ऐसा भी होता होगा।

आनंद—यह मोह की भूख........

वनलता—( पास आकर ) और केवल पेट की ही भूख-प्यास तो मानव-जीवन में नहीं होती। हृदय को—( छाती पर हाथ रखकर ) कभी इसको—भी टटोलकर देखा है। इसकी भूख-प्यास का भी कभी अनुभव किया है ?

( आनंद कौतुक से वनलता की ओर देखने लगता है। आश्रम के मंत्री कुंज के साथ रसाल का प्रवेश )।

आनंद—( मुसकराकर ) देवि, तुम्हारा तो विवाहित जीवन है न ? तब भी हृदय भूखा-प्यासा ? इसी से मैं स्वच्छंद प्रेम का पक्षपाती हूँ।

वनलता—वही तो मैं समझ नहीं पाती, प्रतिकूलताएँ... ( कहते कहते रसाल को देखकर रुक जाती है, फिर प्रेमलता को देखकर ) प्रेमलता ! तुमने आज प्रश्न करके हम लोगों के अतिथि

श्री आनंदजी को अधिक समय तक थका दिया है। अच्छा होता कि कोई गाना सुनाकर इन शुष्क तर्कों से उत्पन्न हुई हम लोगों की ग्लानि को दूर करतीं।

प्रेमलता—( सिर झुकाकर प्रसन्न होती हुई ) अच्छा सुनिए।

( सब प्रसन्नता प्रगट करते हुए एक दूसरे को देखते हैं, प्रेमलता गाती है )।

जीवन-वन में उजियाली है!
यह किरनों की कोमल धारा—
बहती ले अनुराग तुम्हारा,
फिर भी प्यासा हृदय हमारा।
व्यथा घूमती मतवाली है।
हरित-दलों के अंतराल से—
बचता-सा इस सघन जाल से।
यह समीर किस कुसुम-बाल से—
माँग रहा मधु की प्याली है।
एक घूँट का प्यासा जीवन—
निरख रहा सबको भर-लोचन।
कौन छिपाए है उसका धन—
कहाँ सजल वह हरियाली है।

( गान समाप्त होने पर एक प्रकार का सन्नाटा हो जाता है। संगीत की प्रतिध्वनि उस कुंज में अभी भी जैसे सब लोगों को मुग्ध किए है )।

---

## चौदहवीं सुरभि—

(श्री प्रेमचंद)

लेखक की यह एक अद्भुत आख्यायिका है। कहानियों में यों तो कई तत्त्व माने जाते हैं, पर छोटी कहानियों में चरित-चित्रण का वैसा अवसर नहीं मिलता जैसा उपन्यासों के लंबे-चौड़े क्षेत्र में मिला करता है। इस पूरी की पूरी कहानी में चरित-चित्रण के सिवा और कुछ है ही नहीं ; न घटना-वैचित्र्य है और न संवाद का प्रकृत लघुरूप। केवल रूपक-विधि ( ड्रामेटिक मेथड ) से 'बड़े भाई साहब' का शील-निरूपण कर दिया गया है। ऐसी कहानियाँ, जिनमें चरित-चित्रण का ऐसा अवसर निकाल लिया गया हो और जिनमें केवल यही हो, अन्य समृद्ध साहित्यों में भी देखने में नहीं आतीं। बड़े होने के नाते छोटों पर डाँट-डपट रखने के लिए कैसे कैसे रास्ते निकाले जा सकते हैं, यही इस कहानी में दिखाया गया है। बहुत ही प्रकृत चित्र है, बहुत ही स्पष्ट रूपरेखाएँ हैं और बहुत ही प्रवाहपूर्ण व्यावहारिक भाषा है।

(ट्रेन) और देश (कंट्री) आदि शब्द स्त्रीलिंग हैं, और सूर्य पुंलिंग है। क्यों? क्या यह सजीव हैं? हम हिंदू तो सूर्य-चंद्र को भला सजीव मानते भी हैं; पर योरपवाले नहीं मानते। फिर सूर्य पुरुष और चंद्रमा नारी क्यों? अँगरेजी के असीम अनुग्रह से ही हमारा प्यारा भारतवर्ष आज भारतमाता बन गया है।

अप्राणिवाचक शब्दों का लिंग-निर्माण उनके गुणानुसार होता है। मधुरता, कोमलता, मनोहरता, सुकुमारता, निकृष्टता, हीनता, लघुता, दुर्बलता आदि गुणवाली वस्तुएँ स्त्रीलिंग और कठोरता, उग्रता, दृढ़ता, सहनशीलता, उत्कृष्टता आदि गुणवाले पदार्थ पुंलिंग कहलाते हैं।

मेरे इस कथन की पुष्टि 'भारतमित्र'-संपादक पं० अंबिका-प्रसाद वाजपेयी-कृत 'हिंदी-कौमुदी'-नामक व्याकरण से होती है, जिसमें लिखा है—"अप्राणिवाचक शब्दों के स्त्रीलिंग से हीनता या छुटाई का भाव निकलता है।"

पर अँगरेजी की गवाही बिना आजकल पक्ष पुष्ट नहीं होता। इसलिए ढूँढ़-ढाँढ़कर अँगरेज गवाह लाया हूँ। अँगरेज भी कैसा? खासा सिविलियन। इनका नाम है मिस्टर जॉन बीम्स, यह अपने कंपरेटिव ग्रामर 'तुलनात्मक व्याकरण' में कहते हैं—बड़ी, मजबूत, भारी और मोटी चीजें पुंलिंग; छोटी, कमजोर, हलकी तथा पतली चीजें स्त्रीलिंग, और सुस्त, ढीली तथा तुच्छ वस्तुएँ क्लीवलिंग समझी जाती हैं। आनन्द की बात है, हिंदी में क्लीवता को स्थान नहीं मिला। इसलिए इस बारे में कुछ कहने की आवश्यकता नहीं।

हिंदी के राष्ट्रभाषा होने में लिंग बाधा डालते हैं या नहीं, यह अभी विचारणीय नहीं है। अभी तो यह विचारना है कि लिंग के प्रयोग में इतनी विभिन्नता क्यों है और उसके सुधार

का क्या उपाय है ? साथ ही यह भी निवेदन कर देना अनुचित न होगा कि मैं अंग-भंग कर हिंदी को राष्ट्रभाषा बनाने के पक्ष में नहीं—"वा सोने को बारिए, जासों टूटे कान।" मैं वैसा सोना नहीं चाहता जिससे कान टूटें। मैं हिंदी की वैसी उन्नति नहीं चाहता जिससे उसकी स्वाभाविकता नष्ट हो ! इसके सिवा हिंदी अपनी सरलता और व्यापकता के कारण स्वयं ही राष्ट्रभाषा बन गई है और बनती चली जा रही है।

बाकी रही लिंग के प्रयोग की कठिनता, वह शिक्षा और अभ्यास से दूर हो सकती है। अँगरेजी-जैसी कठिन और दुरूह भाषा हम सीख लेते हैं, जिसमें अक्षरों का अभाव, वर्ण-विन्यास का व्यतिक्रम और उच्चारण की उच्छृंखलता है। नियम का तो वहाँ नियम ही नहीं है। लिखा जाय प्साल्म और पढ़ा जाय 'साम'। ऐसे ही देअर और हीअर सर्किल में 'सी' क और स दोनों का काम करती है। इसके सिवा जहाँ रनिंग वाटर माने बहता पानी और वाकिंग स्टिक माने 'टहलती हुई छड़ी' न होकर 'टहलने की छड़ी' होता है वहाँ के गड़बड़-झाले का क्या ठिकाना है। जब इस भाषा को हम केवल सीख ही नहीं, अँगरेजों की तरह ठीक बोल और लिखकर गौरव प्राप्त कर सकते हैं, तो हिंदी का लिंग-ज्ञान कौन बड़ी बात है ! आखिर यह भारत की भाषा है और संस्कृत से निकली है। इसके सीखने में देर न लगेगी। जरा ध्यान देने से ही हिंदी का लिंग-प्रकरण सहज हो जायगा।

हिंदी के लिंग पर लोगों की इतनी कड़ी नजर क्यों है ? इसलिए कि कुछ पंडिताभिमानी अहंमन्य लेखकों ने इसका दुरुपयोग किया है और कर रहे हैं। मनमाने तौर से लिंग का

प्रयोग हो रहा है। इसका कारण हिंदी-शिक्षा और समालोचना का अभाव है। अगर सीखकर लोग हिंदी लिखें तो ऐसी गड़-बड़ न हो। कोई तो अँगरेजी के सहारे हिंदी का सुलेखक बन जाता है और कोई संस्कृत के। कुछ करीमा-मामकीमा पढ़कर और कुछ बिना पढ़े ही हिंदी के सुलेखक तथा सुकवि बन बैठते हैं। मेरे कहने का यह तात्पर्य नहीं कि ये लोग हिंदी न लिखें। जरूर लिखें। मैं इसके लिए इनसे विनीत प्रार्थना करता हूँ। पर सीखकर लिखें। यदि सीखकर लिखते तो हिंदी के लिंग की आज यह दुर्दशा न होती। हमारे संस्कृत के पंडितजी महाराज 'आत्मा' को कभी साड़ी न पहनाएँगे, क्योंकि उसके सिर पर संस्कृत-प्रणाली से पगड़ बाँधते आए हैं। लाख समझाने पर भी वह अपना अभ्यास न छोड़ेंगे। हिंदीवाले तो 'आत्मा' को स्त्रीलिंग लिखेंगे, पर पंडितजी 'आत्मा' को स्त्रीलिंग बनाना अपनी आत्मा के विरुद्ध मानते हैं। इसी तरह 'स्वाहा' के रहते पंडितजी 'अग्नि' को कभी स्त्रीलिंग न मानेंगे और न 'देवता' का वह पुंलिंग ही; क्योंकि संस्कृत में 'अग्नि' पुंलिंग, और 'देवता' स्त्रीलिंग है। इसी तरह वायु, महिमा, अंजली, तान, शपथ, धातु, देह, जय, मृत्यु, संतान, समाज, ऋतु, राशि, विधि आदि शब्दों में झगड़ा है, क्योंकि संस्कृत में ये पुंलिंग हैं, पर हिंदी में स्त्रीलिंग। हिंदी लिखने के समय इनका प्रयोग हिंदी के अनुसार ही होना उचित है।

अब उर्दूवालों की लीला सुनिए। वे 'धरमसाले' में 'पाठ-साले' का 'चर्चा' कर 'मोहनमाले' से अपना 'मान-मर्यादा' बढ़ाते हैं, पर हिंदीवाले ऐसा नहीं करते। वे बहुत करेंगे तो अपनी 'कबीला' की 'हुलिया' अपनी 'तायफा' को बता 'उम्दी धोती' न दे 'बेहूदी बातें' बक 'ताजी खबरें' सुनाएँगे। कहने का तात्पर्य यह

कि हिंदी में धर्मशाला, पाठशाला, चर्चा, माला, मर्यादा आदि शब्द स्त्रीलिंग हैं, पर उर्दूवालों ने इन्हें पुंलिंग बना दिया है। इसी तरह कबीला, हुलिया, तायफा पुंलिंग हैं, पर हिंदी के रँगरूटों ने इन्हें स्त्रीलिंग कर डाला है। उम्दा, बेहूदा, ताजा वगैरह लफ्ज स्त्रीलिंग के लिए कभी उम्दी, बेहूदी, ताजी नहीं बनते। इनका रूप सदा एक-सा रहता है।

हिंदी के लिंग-विभाग पर प्रायः सभी प्रांतवाले कुछ-न-कुछ अत्याचार करते हैं, पर बदनाम हैं बेचारे बिहारी-बंधु ही। इसका कारण समझ में न आया। अगर बिहार में 'हाथी बिहार करती है' तो पंजाब से 'तारें आती' हैं, और युक्तप्रांत के काशी-प्रयाग में लोग 'अच्छी शिकारें मारकर लंबी सलामें' करते हैं। अगर बिहार में 'दही खट्टी' होती है तो मारवाड़ में 'बुखार चढ़ती है', 'जनेऊ उतरता है' और कानपुर में 'बूँद गिरता' और 'रामायण पढ़ा जाता' है। बिहार में 'हवा चलता' है तो झालरापाटन में 'नाक कटता है' और मुरादाबाद में गोलमाल मचती है। फिर बिहार ही क्यों बदनाम है?

कुछ गड़बड़ कोषकारों ने भी की है। पादड़ी क्रेवन अपनी 'रॉयल डिक्शनरी' में 'अफवाह' और 'भूख' को पुंलिंग लिखते हैं। अँगरेजों की बात जाने दीजिए। हमारे हिंदीवाले भी 'तथैव च' हैं। किसी ने संस्कृत-लिंग का सहारा लिया और किसी ने उर्दू-फारसी का। कुछ ने तो दोनों की खिचड़ी पकाई है। हिंदी का माननीय कोष एक भी नहीं, जिसके भरोसे हिंदी का लिंग ठीक हो सके।

सबसे बढ़कर हैं वजन पर लिंग बनानेवाले। उनका कहना है कि जब 'बंदूक' स्त्रीलिंग है, तो 'संदूक' को भी स्त्रीलिंग होना चाहिए, क्योंकि इन दोनों का वजन याने तुक एक है। इसी तरह

मकान के वजन पर दूकान को पुंलिंग या दूकान के वजन पर मकान को स्त्रीलिंग होना चाहिए।

हिंदी के सुलेखक कहलानेवाले एक सज्जन ने संदूक को दोनों लिंगों में व्यवहार किया था। मैंने इसका कारण पूछा तो बोले—"जिस समय बड़े संदूक का खयाल आ गया पुंलिंग लिखा और छोटे संदूक का खयाल आया तो स्त्रीलिंग लिखा।" यह माकूल जवाब सुन मैं चुप हो रहा, और कुछ पूछने की हिम्मत न पड़ी।

समास और संधि-युक्त पदों के लिंग में भी लोग गड़बड़ करने लगे हैं। ऐसे स्थानों में उत्तर शब्द के अनुसार ही समस्त पद का लिंग होता है। जैसे—इच्छानुसार, ईश्वरेच्छा। यहाँ 'अनुसार' अंत में है, इसलिए 'इच्छा' के रहते भी इच्छानुसार पुंलिंग है और ईश्वरेच्छा में 'इच्छा' अंत में है, इसलिए यह स्त्रीलिंग है। इसी नियम के अनुसार चाल-चलन और चाल-व्योहार भी पुंलिंग हैं पर केलॉग साहब ने इन्हें स्त्रीलिंग बताया है। यह उनकी भूल है।

'भली भाँति' की जगह 'भली प्रकार' और 'अच्छी तरह' की जगह 'अच्छी तौर' से लिखने की चाल चली है, पर यह तौर अच्छा नहीं और न प्रकार ही भला है।

संस्कृत के कुछ प्रेमी हिंदी में भी अपने संस्कृत-प्रेम का परिचय दे हिंदी को असंस्कृत कर रहे हैं। वे 'शृंगार-संबंधिनी चेष्टा', 'उपयोगिनी पुस्तकें', 'कार्यकारिणी सरकार', 'परोपकारिणी वृत्ति', 'प्रभावशालिनी वक्तृता', 'मनोहारिणी कविता' ही नहीं, 'प्रबला स्त्री' का भी प्रयोग करने लगे हैं। अब 'भविष्यत् पत्नी' और 'भावी पत्नी' के स्थान पर 'भविष्यंती पत्नी' और 'भाविनी पत्नी' के भी दर्शन होंगे। फिर 'सुंदरा कन्या' 'पवित्रा पाठशाला' में 'विदुषी व्यक्तियों' से 'संस्कृता भाषा' पढ़ेगी। इधर 'स्थायी

समिति' 'अभागी हिंदी' की 'शोचनीय स्थिति' देख 'स्वतंत्रता-वादी महिला' की भाँति 'प्रभावशाली देवता' से प्रार्थना कर रही है। इससे हिंदी बोलनेवाली व्यक्तियाँ, हस्तिनी शंखिनी के साथ कहीं 'कुलिनी', 'पुरुषिनी' न बन जायँ।

भ्रम, भल, हठ, दुराग्रह, प्रांतीयता चाहे जिस कारण से हो, हिंदी में उभयलिंगी शब्दों की संख्या दिनोंदिन बढ़ती जाती है। यह हिंदी के लिए हानिकारक है। यदि यही दशा रही तो अन-र्गलता बढ़ जायगी। इसलिए मेरी राय है कि एक समिति बना ली जाय जो समाज, पुस्तक, साँस, आत्मा, हठ, सामर्थ्य, प्रलय, यज्ञ, पीतल, कुशल आदि शब्दों का लिंग-निर्णय कर दे, और वही शुद्ध माना जाय।

प्रांतीयता का प्रेम छोड़कर दिल्ली-मथुरा-आगरे के प्रयोगों का अनुकरण सबको करना चाहिए, क्योंकि मेरी समझ से यहीं के प्रयोग शुद्ध और माननीय हैं। और प्रांतों के प्रयोग इनके, प्रयोग के सामने कट जायँगे, क्योंकि हिंदी की जन्मभूमि यहीं है और यहीं के निवासी अहलेजबाँ हैं। दिल्ली, मथुरा, आगरा इन तीनों में मत-भेद हो, तो आगरे को प्रधानता देनी चाहिए, क्योंकि हिंदी के प्राचीन और नवीन कवि अधिकांश आगरे या आगरे के आस-पास हुए हैं। शुद्ध अँगरेजी सीखने के लिए जैसे हम अँगरेजों के बनाए ग्रंथ पढ़ते और उनके मुँह की ओर देखा करते हैं, वैसे ही शुद्ध लिंगप्रयोग सीखनेवालों को दिल्ली-आगरा-मथुरावालों के मुँह की ओर देखना चाहिए, और प्राचीन कवि और लेखकों के ग्रंथ पढ़ने चाहिए। लिंग-सुधार का यही अच्छा और सरल उपाय है।

---

## उन्नीसवीं सुरभि—

### ( श्री रघुवीर सिंह )

प्रत्यक्ष जीवन की अनुभूति से अतीत की स्मृति में विशेष मादकता होती है, प्रत्यक्ष से परोक्ष में विशेष आकर्षण होता है। एक के लिए चर्म-चक्षु खुले होने चाहिए और दूसरे के लिए मर्म-चक्षु। अतीत इतिवृत्त का— और गौरवपूर्ण या वैभवसंपन्न अतीत के इतिवृत्त का—चुंबक लोहे के हृदय को भी खींच लेता है। इन्हीं मनमोहक अतीत स्मृतियों का दृश्य-चित्रण लेखक ने अपने निबंधों में किया है। अपनी अंतःसत्ता को अवशेषों के अंतराल में प्रविष्ट करके, उनकी धूलि में लिटाकर, विभूति का सौंदर्य-दर्शन किया है। वर्ण की भिन्नता भी साम्राज्य के यौवन एवं वृद्धता की परिचायिका इसी से प्रतीत हुई है। ऐतिहासिक कथा-खंडों में भावात्मक सत्ता का अंतःप्रवेश कराने में यही लेखक समर्थ हो सका है। शैली का संघटन, भाषा का प्रवाह और वर्ण्यविषय के चुनाव के वैशिष्ट्य ने इन्हें सबसे पृथक् खड़ा कर रखा है। भावात्मक शैली में दो प्रकार के निबंध देखे जाते हैं। एक वे जिनमें अभिव्यक्ति की ही प्रधानता होती है, विषय कुछ नहीं या सामान्य होता है। दूसरे वे जिनमें अभिव्यक्ति और विषय की तुल्यता होती है। इनके निबंध दूसरी श्रेणी में आएँगे।

# फतहपुर सीकरी

यौवन-मदिरा को पीकर मस्त हुआ अकवर राज्यश्री को प्राप्त कर अधिक उन्मत्त हो गया। आँखों में नशे की लाली छा गई। इतने दिनों के घोर परिश्रम तथा अपने कठिन जीवन के बाद अपनी प्रेमिका राज्यश्री को पाकर अकवर को ऐश्वर्य-विलास की सूझी। वह ढूँढ़ने लगा एक ऐसे अज्ञात, निर्जन स्थान को जहाँ वह अपनी उठती हुई उमंगों और बढ़ती हुई कामनाओं को स्वच्छंद कर सके।

अकवर का हृदय एक मानव युवा का हृदय था। प्रारंभिक दिनों की तपस्या उसकी उमड़ती हुई उमंगों को नहीं दवा सकी थी। विलास-वासना की अग्नि अब भी अकवर के हृदय में जल रही थी, केवल उसकी ऊपरी सतह पर संयम की श्वेत राख चढ़ गई थी। परंतु राज्यश्री की प्रेम-मदिरा ने उस अग्नि को पूर्ण प्रज्वलित कर दिया। धू-धू करके वह जल उठी। अकवर इस ज्वाला को नहीं सह सका। उसका रहा-सहा संयम भी इस भीषण अग्नि में जलकर भस्म हो गया। पतंगे की नाईं अकवर विलास की दीपशिखा के आस-पास मँड़राने लगा!

महान् साम्राज्य की सत्ता तथा सफलता के अनुकूल वातावरण में अकबर पर खूब गहरा नशा छाया। नशे में चूर राज्यश्री का प्यारा अकबर इस भौतिक संसार को छोड़कर स्वप्न-संसार में विचरने लगा। राज्यश्री के हाथों, युवा अकबर ने खूब छककर मदिरा पी थी। अब बेहोश होकर

राज्यश्री की गोद में पड़ा, एक स्वप्न देखने लगा। वह स्वप्न क्या था, भारतीय कला के इतिहास की एक महान् घटना थी, मध्यकालीन भारतीय गगन का एक देदीप्यमान धूमकेतु था। वह स्वप्न धूमकेतु की नाईं आया और उसी की तरह एकाएक अदृश्य हो गया। वह विलीन हो गया, किंतु संसार में अपनी अमिट स्मृति छोड़ गया। जगत् के भूतल-पृष्ठ पर आज भी उस स्वप्न की स्मृतियाँ यत्र-तत्र अंकित हैं। ये स्मृतियाँ इतनी सुंदर हैं, उनका रहा-सहा छिन्न-भिन्न जर्जरित स्वरूप इतना हृदयग्राही है कि उनको देखकर ही मनुष्य का मस्तिष्क घूमने लगता है और कल्पना-शक्ति के सहारे उन परित्यक्त खँडहरों के पुरातन-प्राचीन वैभवपूर्ण दिनों की सैर करने को दौड़ पड़ता है। जब इन भग्न अवशेषों का, इन स्मृतियों का स्वरूप ही इतना आकर्षक है, तो वह स्वप्न कितना मनोरंजक, सुंदर तथा मादक रहा होगा, उसका पता मानवी कल्पना नहीं लगा सकती।

उस सुखद स्वप्न का वर्णन करना, उसको चित्रित करना एक कठिन समस्या है। उस स्वप्न की स्मृतियाँ इतनी थोड़ी हैं उन दिनों की याद दिलानेवाली सामग्री का इतना अभाव है कि रही-सही सामग्री पर समस्त स्वप्न का विशाल-भवन-निर्माण एक असंभव बात है। आधुनिक लेखक तो क्या, उस स्वप्न के दर्शक भी उसका पूरा पूरा जीता-जागता वृत्तांत नहीं लिख सके। जिस किसी ने वह स्वप्न देखा, उसे ऐश्वर्य और विलासिता के उस उन्मादक दृश्य ने उन्मत्त कर दिया। वह आश्चर्य-चकित हो, विस्फारित नेत्रों से देखता रहा—एकटक देखता रहा। और जब नशा उतरा, कुछ होश आया, तो नशे की खुमारी के कारण लेखक की लेखनी में वह

चंचलता, मादकता तथा स्फूर्ति न थी, जिनके बिना वर्णन में आकर्षण नहीं रहता।

× × × ×

स्वप्न था। मादकता की लहर थी। जोरों से नशा चढ़ रहा था। ऐश्वर्य-विलास के भयंकर प्रवाह में अकबर बहा जा रहा था। अकबर एकबारगी स्वप्न-संसार में विचरण करने लगा। राज्यश्री की गोद में पड़ा था, उसे किस बात की कमी प्रतीत होती! फिर भी एक बात उसे खलती थी। अपनी गोद सूनी देखकर उसे स्वभावतः दुःख होता था। अपने कई प्यारे-प्यारे बच्चों को मृत्यु-द्वारा छीने जाते देखकर उसका हृदय विकल हो उठता था। क्रूर काल तथा अदृश्य भाग्य से चिढ़कर वह अपना सिर पीट लेता था, अपनी विवशता पर उसे क्रोध आता और वही क्रोध पानी बनकर आँखों की राह बह जाता था।

तालाब लहलहा रहा था। उसके पूर्वी किनारे पर एक पहाड़ी पर बैठे, संसार से विरक्त एक साधु ईश्वर-भक्ति में लीन अपने दिन बिता रहे थे। अकबर ने सोचा, चलो कुछ पुण्य इकट्ठा करें, ईश्वर की ही दो विरोधिनी शक्तियों को आपस में लड़ाकर उससे कुछ लाभ उठाएँ। दुर्भाग्य तथा क्रूर काल का सामना करने के लिए उसने पुण्य को अपनी ओर मिलाने का इरादा किया, अपने विगत जीवन में एकत्रित पुण्य पर विश्वास न कर वह दूसरों द्वारा संचित पुण्य की भीख माँगने के लिए रवाना हुआ।

एक अद्भुत दृश्य था। जो अकबर सहस्रों साधुओं को राजा बना सकता था वही आज एक अर्ध-नग्न साधु के पास अपना अंचल फैलाए आया। राज्यश्री के लाड़ले अकबर ने

उसके संमुख- सिर झुकाया। तपस्या के चरणों में राज्यश्री ने साष्टांग प्रणाम किया।

जिस तपस्या ने सांसारिक जीवन छुड़वाया, भौतिक सुखों तथा ऐश्वर्य-विलास की जिसने बलि दिलाई, उसी तपस्या ने अपना संचित पुण्य भी लुटा दिया। अकबर को मुँहमाँगा वरदान मिला। यथेष्ट भिक्षा पाकर अकबर लौट गया। शीघ्र ही सलीम का जन्म हुआ। काल की एक न चली। पुण्य के अभेद्य कवच को उसके पैने तीर भी न भेद सके।

× × × ×

अकबर ने पुण्य की शक्ति देखी। परंतु वह इस बात को नहीं समझ पाया कि यह पुण्य का फल था। उसने उस स्थान को पवित्र समझा। अकबर ने सोचा कि क्यों न मैं इस पवित्र स्थान में निवास करके पुण्य तथा राज्यश्री दोनों की सहायता से अपनी समस्त वांछाओं को पूर्ण करूँ?

अब अकबर को एक नई धुन सवार हुई। वह सोचने लगा कि उस पवित्र स्थान में एक नया शहर बसावें, एक ऐसी सुंदर नगरी निर्माण करें जहाँ ऐश्वर्य-विलास की समस्त वस्तुएँ हों और जो अपनी सुंदरता तथा वैभव में अद्वितीय हो। मादकता की यह लहर थी। स्वप्न-संसार में विचरते हुए अकबर के मस्तिष्क की एक सनक थी। राज्यश्री के प्रेमी अकबर ने अपनी इच्छापूर्ति के लिए राज्यश्री का आह्वान किया। अलादीन के अद्भुत दीपक के भूत की तरह राज्यश्री ने भी अकबर की इच्छा को शीघ्रातिशीघ्र पूर्ण करने का प्रण किया।

जैसे जादूगर अपनी छड़ी घुमाता जाता है और धीरे-धीरे आम का पौदा बढ़ता जाता है, वैसे ही जहाँ एक बीहड़

वन था, वहाँ एक नगरी उठने लगी। नगरी की लाली उन्मत्त अकबर की आँखों की लाली थी। उन्मत्त अकबर के हाथों से यौवन-मदिरा का प्याला छलक पड़ा; कुछ मदिरा ढलक गई और इन्हीं कुछ बूँदों ने सारी नगरी को अपने रंग में रँग दिया। जहाँ विषम पहाड़ियाँ थीं वहाँ सुंदर भवन दिखाई देने लगे।

सारा नगर लाल है। मुगल-साम्राज्य के यौवन की लाली आज भी इन छिन्न-भिन्न स्थानों में दिखाई देती है। अनंत-यौवना राज्यश्री ने इस नगरी का अभिषेक किया था। यही कारण है कि आज भी यौवन की लाली ने इन पत्थरों का साथ नहीं छोड़ा। यद्यपि मुगल-साम्राज्य के प्रारंभिक दिनों का यौवन समय के साथ नष्ट हो गया, तथापि उन दिनों की सुध आज भी उन रक्तवर्ण महलों को देखकर आ जाती है। ज्यों-ज्यों मुगल-साम्राज्य का यह यौवन-मद उतरता गया, त्यों-त्यों लाली के स्थान पर सफेदी का दौर-दौरा हुआ। मुगल-साम्राज्य के बुढ़ापे के द्योतक श्वेत केश प्रथम बार शाहजहाँ के शासनकाल में दिखाई दिए। दिल्ली के किले श्वेत महल तथा आगरे का प्रसिद्ध ताजमहल मुगल-साम्राज्य के ढलकते हुए यौवन में निकले हुए कुछ श्वेत केश हैं।

पानी की तरह धन बहा। धन से सींचे जाने पर ऊसर भूमि में भी अंकुर फूटा। विधवा-सी वेष-भूषावाली उजाड़ पहाड़ियों का सधवापन लौट आया। पाषाण-हृदय भी पिघल पड़ा। राज्यश्री ने अपनी जादू की लकड़ी घुमाई और उन ऊसर उजाड़ पहाड़ियों में धीरे धीरे सुंदर लाल महलों का एक उद्यान दिखाई देने लगा। एक सुंदर सुगठित श्वेत पुष्प भी निकला। यों उस स्वच्छंद युवा सम्राट् ने उन्मत्त

होकर अपनी कामनाओं को उद्दाम कर दिया। उसकी विलास-वासना भीषण तांडव करने लगी। अपने सुख-स्वप्न को सच्चा कर दिखाने के लिए सम्राट् ने कुछ भी उठा नहीं रखा और इस तरह संसार की और विशेषतः भारत की कला का ऐसा अद्वितीय दृश्य दिखाया, जिसके भग्नावशेष की स्मृतियों को देखकर आज भी संसार अघाता नहीं है।

वह स्वप्न था, और उस स्वप्न में उस स्वप्नलोक की रचना हुई थी। स्वप्न के अंत होने के साथ ही उस लोक का भी पतन हुआ। परंतु आज भी उसकी कुछ स्मृतियाँ विद्यमान हैं। आओ, कुछ समय के लिए विस्मृति की मदिरा का पान करें और इस भग्नावशेष में घूम-घूमकर उस स्वप्नलोक में विचरें। विस्मृति-मदिरा का पान कर कल्पना-शक्ति में इतनी शक्ति अवश्य आ जायगी कि वह हमें उस सुदूर लोक में पहुँचा दे।

आओ, कुछ सैर करें उस लोक की जहाँ राज-मद की ढलकी हुई बूँदों ने सुंदर स्वरूप ग्रहण किया, जहाँ प्रथम बार मुगल-साम्राज्य का यौवन फूटा, और जहाँ मुगल-साम्राज्य तथा मुस्लिम सभ्यता ने भारतीय सभ्यता पर विजय प्राप्त करने का उपक्रम किया। यही वह लोक है जहाँ एक बढ़ते हुए साम्राज्य तथा नवयुवा सम्राट् की वासना को तृप्त करने के लिए राज्यश्री इठलाती थी। यहीं अकबर के हृदय की विशालता पर मुग्ध होकर समस्त भारत ने एक बार उसके चरणों में श्रद्धांजलि अर्पण की थी, जिसे अकबर ने सप्रेम ग्रहण किया था। इस प्रेम का परिचय भारतीय सभ्यता के सूचक उन आभूषणों से मिलता है जिनसे उसने इस नव-जात शिशु नगरी का शृंगार किया।

हृदय पर पत्थर रखकर, उसकी आधुनिक दशा को भूलकर चलो उस लोक में, उस काल में, जब सीकरी भारत का प्रधान शहर था, जब उसको सजाने में ही भारत-सम्राट् रत थे, तथा उस शृंगार में अपनी सारी योग्यता, अपना समस्त धन वे व्यय कर रहे थे। यह वह समय था; जिसमें जन्म लेते ही इस नवीन संसार पर समस्त संसार मुग्ध हो गया, और उसको भेंट करने के लिए अपनी उत्तमोत्तम वस्तुओं को लेकर दौड़ पड़ा।

उस शहर में घूम लो और उन पंद्रह वर्षों का बहुत कुछ इतिहास उस समय के महान्-महान् व्यक्तियों का बहुत कुछ पता तुम्हें लग जायगा। अकबर पर राजमद चढ़ा था, किंतु फिर भी वह अपने साथियों, मित्रों को नहीं भूला था। वह ऐश्वर्य और विलासिता के सागर में गोता लगाने को उतरा, किंतु साथ ही अपने मित्रों को भी ले गया। सीकरी अकबर की ही नहीं, किंतु तत्कालीन भारत की एक स्मृति है!

× × × ×

संसार का सबसे बड़ा विजयतोरण, वह बुलंद-दरवाजा छाती निकाले दक्षिण की ओर देख रहा है। उसने उन मुगल-योद्धाओं को देखा था, जो सर्वप्रथम मुगल-साम्राज्य के विस्तार के लिए दक्षिण की ओर बढ़े थे। उसने विद्रोही औरंगजेब की उमड़ती हुई सेना को देखा होगा, और पास ही पराजित दारा के स्वरूप में अकबर के आदर्शों के पतन को भी देखा होगा। अंतिम मुगलों की सेनाएँ भी इसी के सामने होकर निकली होंगी—वे सेनाएँ जिनमें वेश्याएँ तथा स्त्रियाँ भी रणक्षेत्र पर जाती थीं, और रणक्षेत्र को भी विलास-भूमि में परिणत कर देती थीं। यदि आज इस दरवाजे के जिह्वा हो जाय और

यदि वह अपने पुराने संस्मरण कहने लगे, तो न जाने भारत का कितना अज्ञात इतिहास ज्ञात हो जाय और न जाने कितनी गलतियाँ दुरुस्त की जा सकें।

यह दरवाजा एक विजयतोरण है, खानदेश की विजय का स्मारक है। किंतु यदि देखा जाय तो एक तरह से यह अकबर द्वारा भारतीय सभ्यता पर प्राप्त की विजय का एक महान् स्मारक है। अकबर ने अपने हृदय की विशालता को उस दरवाजे की विशालता में दर्शाया—

"यह संसार पुलिया है, उसके ऊपर से निकल जा। किंतु इस पर घर बनाने का विचार मन में न ला। जो यहाँ एक घंटा ठहरने का इरादा करता है, वह चिरकाल तक ठहरने का इच्छुक होगा। सांसारिक जीवन घड़ी भर का है। उसे ईश्वर-स्मरण तथा भगवद्भक्ति में बिता। ईश्वरोपासना के अतिरिक्त सब कुछ व्यर्थ है, सब कुछ असार है।"

सांसारिक जीवन की असारता-संबंधी इन पंक्तियों को एक विजयतोरण पर अंकित देखकर कुतूहल होता है। अकबर मानवीय जीवन की खोज लगाने तथा दो विभिन्न सभ्यताओं का संमिश्रण करने निकला था, किंतु वह वास्तविक वस्तु तक नहीं पहुँच सका। वह इनको ढूँढ़ने निकला था और मृगतृष्णा के जल की नाईं इन्हें भी खोजता रहा; किंतु इनका कहीं भी पता नहीं लगा। भोले-भाले बच्चे की तरह उसने हाथ फैलाकर कुछ उठा लिया। सोचता था, उसे वह रहस्य, वह इष्ट वस्तु मिल गई; किंतु जिसे उसने रत्न समझा था, वह काँच का टुकड़ा था। अपने जीवन-भर वह यही सोचता रहा कि उसे इच्छित रत्न मिल गया।

अपने जीवन-भर अकबर भारतीय तथा मुस्लिम सभ्यता के संमिश्रण का स्वप्न देखता रहा। एक सुखद स्वप्न था। अतः जब अकबर के इस मानव-जीवन-स्वप्न का अंत हुआ, तब सभ्यता की वह विजय नष्ट हो गई और वह संमिश्रण केवल स्वप्नवार्ता रह गई। बुलंद-दरवाजा उसी सुखद स्वप्न की एक स्मृति है, इसी कारण हम इसे विजयतोरण न कहकर "स्वप्न स्मारक" कहेंगे। उस दरवाजे में होकर, उस स्वप्न की याद करते हुए हम एक आकार में जा पहुँचते हैं। सामने ही दिखाई पड़ती है एक सुंदर श्वेत कब्र! यह उस साधु की कब्र है, जिसने अपने पुण्य को देकर, मुगल-घराने को नष्ट होने से बचाया था। अपनी सुंदरता के लिए, अपनी कला के लिए यह अनुपम वस्तु है। प्रतिवर्ष समस्त उत्तरीय भारत के हिंदू-मुसलमान आदि भिन्न भिन्न धर्मानुयायी इस कब्र पर खिंचे चले आते हैं; सोचते हैं कि जिस व्यक्ति ने जीते जी अकबर को भिक्षा दी क्या उसी व्यक्ति की आत्मा स्वर्ग में बैठी उनकी इच्छाएँ पूर्ण न कर सकेगी।

इस कब्र से चलें उस मसजिद में, जो यद्यपि पूर्णतः मुस्लिम ढंग की है और यद्यपि अपनी सुंदरता के लिए बहुत प्रसिद्ध नहीं है, फिर भी एक ऐसी विशेषता के लिए वह प्रख्यात है जो दूसरे स्थान को प्राप्त नहीं हुई। इसी मसजिद ने एक भारतीय मुस्लिम सम्राट् को उपदेशक के स्थान पर प्रार्थना करते देखा। भारतीय मुस्लिम साम्राज्य के इतिहास में यह एक अनोखी अद्वितीय घटना थी, और यह घटना इसी मसजिद में घटी थी।

अकबर को सूझी थी कि इस्लामधर्म की असहिष्णुता को मिटा दे; उसकी कठोरता को भारतीय सहिष्णुता की

सहायता से कम कर दे। उसे सूझी कि प्रारंभिक खलीफाओं के समान वह स्वयं धर्माधिकारी के उच्चासन पर खड़ा होकर धर्मप्रचार करे। उसके साथी, अबुलफजल और फैजी ने उसके आदर्श को सराहा। एक दिन इस मसजिद में तैयारियाँ की गईं और एक दिन पूर्ण उत्साह के साथ आसन पर चढ़कर अकबर प्रार्थना करने लगा—

"उस जगत्पिता ने मुझे साम्राज्य दिया। उसने मुझे बुद्धिमान्, वीर और शक्तिशाली बनाया। उसने मुझे दया और धर्म का मार्ग सुझाया और उसी की कृपा से मेरे हृदय में सत्य के प्रति प्रेम का सागर हिलोरें मारने लगा। कोई भी मानवीय जिह्वा उस परमपिता के स्वरूप, गुण आदि का पूर्ण वर्णन नहीं कर सकती। अल्लाहो अकबर! ईश्वर महान् है।"

आह! अपने संमुख, अपने चरणों में, हजारों पुरुषों को एक साथ उस परमपिता की उपासना में रत, नतमस्तक होते देखकर अकबर स्तब्ध हो गया। अपने नए पद की महत्ता का अनुभव कर अकबर अवाक् रह गया, उसका गला भर आया, आँखें डबडबा गईं। उसने कपड़े में अपना मुँह छिपा लिया और आसन से उतर पड़ा। अकबर के अधूरे संदेश को शाही काजी ने पूरा किया। अकबर ने स्वप्न देखा, जिसमें वह महात्मा तथा नवीन धर्म-प्रचारक की तरह खड़ा, उपदेश दे रहा है और समस्त प्रजा स्तब्ध खड़ी उसके संदेश को एकाग्र होकर सुन रही है। किंतु वास्तविक जीवन में उसका स्वप्न भंग हुआ; उसे प्रथम बार प्रतीत हुआ कि स्वप्नलोक भौतिक संसार से बहुत दूर एक ऐसे स्थान में

बसा है, जहाँ मनुष्य अपनी इच्छाओं से, अपनी आकांक्षाओं के साथ स्वच्छंदता-पूर्वक खेल सकता है।

यह है अकबर का दीवान-ए-खास। बाहर से एक साधारण दुमंजिला मकान देख पड़ता है, किंतु भारतीय कला का एक अद्भुत नमूना है। एक ही स्तंभ पर सारी ऊपरी मंजिल खड़ी है। इसका निर्माण करने में भारतीय कारीगरों ने अपनी बहुत कुछ बुद्धि व्यय की होगी। भारत में अपनी तरह का यह एक ही मकान है। इस मकान में अकबर के समय में क्या होता होगा, सो हम नहीं जानते। इस विषय पर इतिहासकारों का मतभेद अवश्य है कि इस मकान में धार्मिक विवाद होते थे या नहीं। किंतु यह कहा जाता है कि इसी स्थान पर अकबर इस महान् स्तंभ पर आसन लगाकर बैठ जाता था और नीचे चारों ओर बैठ भिन्न-भिन्न धर्मानुयायी बारी-बारी से अपने धर्म की व्याख्या करते थे।

अकबर का मस्तिष्क विश्वबंधुत्व तथा मानव-भ्रातृत्व के विचारों का पूर्ण आगार था। भिन्न-भिन्न धर्मों का भीषण संघर्षण देखकर अकबर के इन विचारों पर कठोर आघात पहुँचता था। वह कुछ ऐसे मूल तत्त्वों का संग्रह करके एक ऐसे मत को प्रारंभ करना चाहता था जहाँ वह संघर्षण न हो। इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए वह बैठा भिन्न-भिन्न मतानुयायियों के कथन सुना करता था। उस महान् स्तंभ पर बैठा हुआ अकबर चुपचाप इन वादविवादों को सुना करता था, और अंत में वह एक महान् सत्य को पा सका, जो संसार के चारों महान् धर्मों का प्रधान कथन है। उस महान् स्तंभ की तरह "ईश्वर एक है"—इस महान् सत्य पर ही अकबर ने दीन-ए-इलाही का महान् भवन निर्मित किया। ज्यों-ज्यों वह

स्तंभ ऊपर चढ़ता जाता था, उसका आकार बढ़ता जाता था, और अंत में ऊपर एक ऐसा स्थान था जिस पर सब धर्मानुयायी समान अवस्था में भाई भाई की तरह मिल सकें। उस महान् धर्म दीन-ए-इलाही में आने के लिए उसने चार राहें भी बनाईं, जो हिंदू, मुसलमान, बौद्ध तथा ईसाइयों को सीधा विश्वबंधुत्व के उस विशाल आकार में ले जा सकें।

यह दीवान-ए-खास एक तरह से अकबर के दीन-ए-इलाही का मूर्तिमान् स्वरूप है। ऊपरी दृष्टि से यह एक साधारण वस्तु देख पड़ती है, किंतु यदि ध्यानपूर्वक विचार किया जाय तो यह अपने ढंग का निराला ही है। इसी भवन में दीन-ए-इलाही का प्रारंभ हुआ था और इसी भवन के समान यद्यपि संसार विश्वबंधुत्व की उस महान् भावना को आश्चर्यचकित होकर देखता है तो भी उसे एक अव्यावहारिक आदर्श समझ कर उसे प्राप्त करने का प्रयत्न नहीं करता। दीन-ए-इलाही के समान ही यह भवन परित्यक्त, परंतु एक पूर्ण आदर्श है।

सीकरी खँडहर ही विश्वबंधुत्व तथा मानव-भ्रातृत्व के नवजात शिशु-आदर्श की श्मशान-भूमि है। मध्यकालीन भारत ने उसे गला घोंटकर मार डाला और दफ़ना दिया। अपने बच्चे की मृत्यु पर उसकी माता जगत्-शांति हाहाकार करती है और रात्रि के समय जब समस्त संसार शांत हो जाता है और सुदूर आकाश में जब तारागण इस दुखी संसार को ताकते हैं तथा इसकी दशा पर मूकरुदन करते हैं उस समय आज भी उन खँडहरों में उस दुखित माता का सिसकना सुनाई देता है।

× × × ×

दीवान-ए-खास के पास ही एक चौकोर चबूतरा है

जहाँ बादशाह अपनी सम्राज्ञियों या अपने प्रेमी मित्रों के साथ जीवित गुटों का चौसर खेला करते थे। प्रत्येक गुट के स्थान पर एक सुंदर दासी खड़ी रहती थी। पूर्णिमा की रात को जब आकाश साफ होगा और जब समस्त संसार पर शीतल चाँदनी छिटकी होगी उस समय इस स्थान पर चौसर का खेल कितना मादक रहा होगा! अकबर के उन्मत्त मस्तिष्क की यह अनोखी सूझ थी। जहाँ तक पढ़ा या सुना है, संसार में अकबर के सिवा किसी भी व्यक्ति ने जीवित गुटों का चौसर नहीं खेला।

यों तो प्रत्येक शासक अपनी प्रजा के जीवन, उसकी स्वतंत्रता तथा उसके समस्त कार्यों के साथ खिलवाड़ किया ही करता है। एक-आध ही शासक ऐसा होगा जिसे यह मालूम हो कि आज्ञाओं का पालन करने में शासितों पर क्या क्या बीतती होगी? जिन शासकों ने कभी आज्ञापालन का अभ्यास नहीं किया, जिन्होंने बाल्यकाल से ही मानव-जीवन के साथ खिलवाड़ किया, उनके लिए मानव-जीवन एक आमोद-प्रमोद की वस्तु है। वे दूसरों के जीवन के साथ खेलते हैं—उन बेचारों को यह पता नहीं कि उनका खिलवाड़ शासितों के लिए कितना भयंकर है।

परंतु अकबर का यह खिलवाड़ उतना ही अहिंसक था, जितनी एक स्वप्न की लड़ाई। संसार के लिए वह एक स्वप्न था, कुछ ही वर्षों के लिए और वह भी गिनती बार, संसार ने यह दृश्य देखा। वह अतीत स्मृति हो गई। अकबर के स्वप्न का एक अनोखा दृश्य था। स्वप्नलोक का एक नया नाटक था। अकबर के रँगरेलियों के प्रोग्राम की एक अद्वितीय मनोरंजक वस्तु थी।

× × × ×

इस स्वप्नलोक में एक स्थान वह भी है जहाँ अकबर अपने यौवन को तथा साम्राज्य के महान् भार को भूलकर कुछ समय के लिए आँख-मिचौनी खेलने लग जाता था। अकबर के भी वक्षःस्थल में एक छोटा सा हृदय धुकधुकाता था। अपने महान् पद की उच्चता का भार निरंतर वहन करते करते कई बार वह थकावट का अनुभव करता था। आठों पहर सम्राट् रहकर मानव-जीवन से दूर गौरव के ऊसर रेगिस्तान में पड़ा अकबर तड़पता था। उसका हृदय इन बनावटी बंधनों के अंदर पड़ा फड़फड़ाता था। इसी कारण जब उस छोटे हृदय में विद्रोहाग्नि धधक उठती थी, तब कुछ समय के लिए वह अपने पद की महत्ता तथा गौरव को एक ओर रखकर बालकों के उस सुखद भोले-भाले संसार में घुस पड़ता था, जहाँ मनुष्यमात्र, चाहे वह राजा हो या रंक, एक समान हैं और सब एक साथ खेलते हैं। बालकों के साथ खेलकर अकबर वह जीवन-रस पीता था, जिसके बिना साम्राज्य के गुरुतम भार से दबकर वह कभी का इस संसार से विदा हो गया होता।

× × × ×

स्वप्न संसार का यह स्वप्नागार ( ख्वाबगाह ) एक अनोखा स्थान है। स्वप्नलोक में रहते हुए भी स्वप्न देखने की अकबर की लत नहीं छूटी। स्वप्न-संसार में मस्त तो पड़ा था, फिर भी वह वास्तविक संसार को भूलना चाहता था। भौतिक संसार के कार्यों से उसे निरंतर काम पड़ता था। ऐश्वर्य और विलासिता के सागर में गर्क रहते हुए भी उसे एक साम्राज्य का शासन करना पड़ता था। साम्राज्य का शासन करना तथा विस्मृति-मदिरा पीकर ऐश्वर्य-सागर में गोते लगाना

दो ध्रुवों की नाईं विभिन्न हैं। अतएव जब अकबर की इच्छा हुई कि कुछ काल के लिए इस महोदधि में गोता लगावे, तो उसने सांसारिक बातों को, साम्राज्य-संचालन-संबंधी कार्यों को, एक स्वप्न समझा। स्वप्नलोक के स्वप्नागार में पड़ा अकबर साम्राज्य-संचालन का स्वप्न देखा करता था। राज-कार्य करते हुए भी ऐश्वर्य-मदिरा का मद न उतरने देने के लिए अकबर ने इस स्वप्नागार की सृष्टि की थी।

× × × ×

सीकरी का ताल सूख गया, उसके साथ ही मुस्लिम साम्राज्य का विशाल वृक्ष भी सूखकर खोखला हो गया। करोड़ों पीड़ितों के आँसुओं से सींची जाकर उस विशाल वृक्ष की जड़ें ढीली हो गईं। अतः जब अराजकता, विद्रोह तथा आक्रमण की भीषण आँधियाँ चलने लगीं, युद्ध की लपलपाती हुई बिजलियाँ चमकीं, पराजयरूपी वज्रपात होने लगा, तो वह साम्राज्यरूपी वृक्ष उखड़कर गिर गया, टुकड़े टुकड़े हो गया, उसके शेष-अवशेष विलास और ऐश्वर्य की अदृष्ट अग्नि, असहायों के निःश्वास तथा शहीदों के भीषण फुंकार से जलकर भस्म हो गए, जहाँ एक सुंदर वृक्ष खड़ा था, जो संसार में एक अनुपम वस्तु थी, वहाँ कुछ ही शताब्दियों के लिए रह गए—गंभीर गह्वर, उस वृक्ष के कुछ अधजले, झुलसे हुए यत्र तत्र बिखरे टुकड़े तथा उस विशाल वृक्ष की भस्म। सीकरी के खँडहर उसी भस्म को रमाए खड़े हैं।

× × × ×

सब कुछ सपना था, विलीन हो गया। दो आँखों की ही यह सारी करामात थी। प्रथम तो एकाएक झोंका आया, अकबर मानों सोते से जग पड़ा, स्वप्नलोक को छोड़कर भौतिक

संसार में लौट आया। स्वप्न भंग हो गया था, स्वप्नलोक उजड़ गया था, एक अतीत स्मृति रह गई थी, किंतु दो आँखें—अकबर की आँखें – ऐसी थीं जिन्होंने यह सारा स्वप्न देखा था—जिनके सामने यह सारा नाटक कुछ काल के ही लिए क्यों न हो—एक सुंदर मनोहर नाटक खेला गया था। और जिसमें स्वयं अकबर एक पात्र था, स्वप्नलोक के उस रंगमंच पर अपना पार्ट करता था। उन दोनों आँखों के बंद होते ही उस स्वप्न की रही-सही स्मृतियाँ भी लुप्त हो गईं। जो एक समय सच्चा नाटक था, बाद में एक स्वप्न था, उसका अब कुछ भी शेष नहीं रहा। शेष है तो वह सुनसान भग्न मंच, जहाँ वह स्वप्न आया था, जहाँ यह सारा नाटक खेला गया था, जहाँ कुछ काल के लिए समस्त संसार को भूलकर अकबर ऐश्वर्य-सागर में गोते लगाने के लिए कूद पड़ा था, जहाँ अकबर के यौवन की कामनाओं ने नग्न नृत्य किया था, जहाँ वह महान् तथा विजयी सम्राट् भी रँग-रेलियाँ करता था। सीकर वह स्थान है जिसे देखकर मालूम होता है कि मनुष्य कितना ही वड़ा क्यों न हो, उसकी भी छाती में एक छोटा सा कोमल भावुक हृदय धुकधुकाता है, उसके भी हृदय में कहीं भीषण संग्राम होते हैं और ऐसे पुरुष को भी मानवी दुख-दर्द मानवी कामनाएँ-वासनाएँ सताती हैं।

—

## बीसवीं सुरभि—

(श्री पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी)

साहित्य की चेतना क्या है और वह चेतना किस प्रकार सार्वभौम है—यही दिखाने का प्रयत्न लेखक ने किया है। विश्व में विभिन्न आदर्शों और विभिन्न समाजों के होते हुए भी एकत्व का स्वरूप दिखाई देता है। जिस प्रकार के लौकिक संबंध एक देश में दिखाई देंगे उसी प्रकार के दूसरे देश में भी, इसलिए देश-काल के आवरण के होते हुए भी जीवन में एक ही धारा रूप बदलकर प्रवाहित होती हुई दिखाई देती है। साहित्य में यही एकत्व साध्य होता है। यही कारण है कि विभिन्न देशों में विरोध की लौकिक स्थिति होते हुए भी उनके साहित्यों में विरोध नहीं दिखाई पड़ता। इसी एकत्व को लेखक ने बड़ी ही तर्कपूर्ण शैली और समर्थ शब्दावली में प्रस्तुत किया है। केवल साहित्य ही में नहीं, कलाओं में भी पूर्ण एकत्व के दर्शन लेखक ने किए हैं।

# तीर्थ-सलिल

कलाधर अनंत के वक्षःस्थल पर विहार करता है। वहाँ जरा और मृत्यु का भय नहीं, मर्त्यलोक की भावना नहीं। कलाधर की ज्योत्स्ना मर्त्यलोक को ही आप्लावित करती है। महिमा-मंडित राजप्रासादों और पापमय कारागारों में वह एक ही भाव से क्रीड़ा करती है। कलाधर के समान कवि भी संकीर्णता से विमुक्त रहते हैं। उनकी कला देश और काल के व्यवधान को दूर कर देती है। कवि अपनी कला के द्वारा विश्व-भाव को ही खोजते और उसी को व्यक्त करते हैं। उनके भाव का अनुभव सभी जातियों के मनुष्य कर सकते हैं। उनकी वाणी सभी के मुख में, भाषा-रूप में, परिस्फुट हो सकती है। यह सच है कि कवि मनुष्य ही है, और प्रत्येक मनुष्य में उसका व्यक्तिगत और जातिगत विशेषत्व होता है। भिन्न-भिन्न देशों और भिन्न-भिन्न कालों के भिन्न-भिन्न आचार-व्यवहार होते हैं। प्रत्येक भाषा की भी एक विशेषता होती है। कवि इन्हीं से अपने काव्य की रचना करता है, इन्हीं से अपनी कला के लिए उपकरण-संग्रह करता है। देश और काल से पृथक् विश्व-नामक किसी भी पदार्थ की कल्पना हम नहीं कर सकते। कवि की कला यही है कि विशेष में भी निर्विशेष विश्व को प्रकट करता है। जो देश और काल से परिमित है उसी के भीतर वह शाश्वत का रूप अभिव्यक्त करता है। वह हमें सीमा में असीम के दर्शन कराता है, अनंत सत्य को मूर्तिमान् कर इंद्रिय-ग्राह्य बना

देता है। कला की यही कुशलता है। कवि भले ही विदेशी नाम और रूप का वर्णन करे, वह भले ही विजातीय दृश्य को अंकित करे, परंतु हम कवि के उसी अनुभव को ग्रहण करते हैं जो नाम और रूप से परे है। वही कवि की मर्मवाणी है; वही कला का ध्येय है। अस्तु। प्रकृति के अनंत सौंदर्य-भंडार से कला की सृष्टि होती है। परंतु कला प्रकृति-सौंदर्य की प्रतिच्छाया नहीं है, वह मनुष्य के अंतःसौंदर्य का बाह्य रूप है।

जिस प्रकार कवि की कृति में उसकी आत्मा निवास करती है, उसी प्रकार प्रत्येक चित्र में चित्रकार की आत्मा लीन रहती है। प्रत्येक कला-कोविद के अंतर्जगत् में देवी प्रकृति की जो आनंददायिनी मूर्ति है वही उसकी कला में प्रकट होती है। काव्य उसी की भाषा, संगीत उसी की ध्वनि और चित्र उसी की छाया है। जो शिल्पकार अपने अंतर्जगत् में उस मूर्ति का दर्शन कर लेता है, उसी के शिल्प में यथार्थ सौंदर्य रहता है। जिसका अंतःकरण मलिन है उसकी कला में सौंदर्य का विशद रूप नहीं प्रकट होगा। कला में व्यक्तित्व की यही प्रधानता है, और इसी से विभिन्नता आती है। परंतु इस विभिन्नता में भी एकता है। वह है उसका मनुष्यत्व। सभी देशों और सभी कालों में मनुष्य मनुष्य ही रहेगा। सम्राट् अपने वैभव के कारण एक दरिद्र कृषक से अवश्य बड़ा है, परंतु मनुष्यत्व के संबंध में दोनों बराबर हैं। एक पुण्यात्मा अपने चरित्र-बल से किसी भी पतित मनुष्य से उच्च स्थान प्राप्त कर सकता है; परंतु मनुष्यत्व के रूप में दोनों एक ही स्थान ग्रहण करेंगे। यही मनुष्यत्व कला का आदर्श है। वह क्या है, सो हम आगे बतलाने की चेष्टा करते हैं।

मनुष्यत्व का यथार्थ रूप देखने के लिए हमें उस मानस-सरोवर का पता लगाना चाहिए, जहाँ से सभी देशों की कलाएँ धारा में निस्सृत होती हैं। साधारणतः कला के पाँच विभाग किए जा सकते हैं—स्थापत्य, भास्कर्य, चित्रकला, संगीत और कविता। इन पाँचों में हम सौंदर्य के रूप पाते हैं। एक विराट् रूप और दूसरा कोमल रूप। एक हिमालय है, तो दूसरा मंदाकिनी। सौंदर्य के विराट् रूप में हम विराट् वासना, विराट् प्रतिहिंसा, विराट् क्षमता और विराट् आत्मत्याग देखते हैं। और उसके कोमल रूप में हम स्नेह, दया, करुणा, ममता आदि भावों की प्रधानता पाते हैं। सभी देशों और कालों की कला में हम यही बात देखेंगे। अतएव हम यह कह सकते हैं कि मनुष्यत्व में महत्ता और कोमलता, इन्हीं दो गुणों का संमिश्रण हुआ है किंतु कला की सार्थकता इन गुणों को श्रेयस्कर पथ पर ले जाना है।

अब हम यह देखना चाहते हैं कि कला-कोविदों ने सौंदर्य का आदर्श कहाँ देखा, मनुष्यों को पवित्र करने के लिए तीर्थ-सलिल कहाँ एकत्र किया। जब उन्होंने करुणा और स्नेह को मूर्तिमान् कर देखना चाहा, तब उसको अन्नपूर्णा के ही रूप में देखा। जब उन्होंने शक्ति को साकार सिद्ध किया, तब दुर्गा प्रकट हुई। जब उन्होंने संसार की ऋद्धि-सिद्धि, विद्या, विज्ञान और प्रेम-रूप को कहीं एकत्र किया, तब उनको लक्ष्मी और सरस्वती, वीनस, एथेना के ही स्त्रीरूप में देखा। उसी प्रकार उन्होंने शांति को शिव, शौर्य को विष्णु और मृत्यु को यम-पुरुष के रूप में पाया। दयामयी पृथ्वी को उन्होंने स्त्री का रूप दिया, और अनंत ऐश्वर्य को इंद्र का पुरुषरूप प्रदान किया। यह प्राचीन युग की कल्पना-मात्र नहीं है। इसमें

सत्य का गूढ़ तत्त्व विद्यमान है। वह तत्त्व क्या है, यह जानने के लिए हम विश्व-साहित्य के उच्च आदर्शों पर एक बार दृष्टिपात करते हैं। रामायण में एक ओर प्रेम है, तो दूसरी ओर आशंका। एक ओर शौर्य है, तो दूसरी ओर प्रतिहिंसा। होमर के 'इलियड' में, पुरुषों की उत्कट लालसा और स्त्रियों का विषाद, पुरुषों का दर्प और स्त्रियों का बलिदान, ये ही दो भाव एक साथ अंकित हुए हैं।

महाभारत में जिस प्रकार शौर्य, सत्य और धर्म की प्रधानता है, उसी प्रकार दर्प, विद्वेष और क्रूरता के भी निदर्शन हैं। शेक्सपियर के नाटकों में मानव-चरित्र का सूक्ष्म विश्लेषण किया गया है। उसके 'किंग लियर' में जहाँ बंधुत्व और पितृस्नेह वहाँ अज्ञान और क्रूरता भी। 'हेमलेट' में यदि पितृभक्ति और प्रेम है, तो स्वेच्छाचारिता और उपेक्षा का भाव भी 'ओथेलो' में सरलता और शौर्य है, तो जिघांसा और असूया भी। इससे पुरुषों की महिमा का अनुमान किया जा सकता है। पुरुष विराट् भावों की ओर ही अग्रसर होता है। भगवान् बुद्धदेव की शांति, ईसा मसीह का प्रेम, अर्जुन की शक्ति, धर्मराज का धैर्य, एकलिस का पराक्रम, ये सब विराट् रूप के ही द्योतक हैं। भवसागर के तट पर अथवा संसार के रण-क्षेत्र में इनकी शक्ति उद्दीप्त होती है। ये दिनकर के प्रकाश के समान मनुष्यों की अंतर्निहित शक्तियों को जाग्रत् करके, कार्य-क्षेत्र में अग्रसर करते हैं। परंतु स्त्रियों की कोमलता, चंद्र-कला की ज्योत्स्ना के समान, मनुष्यों के अंतःकरण में सुधा-वर्षा करती है। यदि हम लोग पृथ्वी पर स्वर्ग का दृश्य देखना चाहते हैं, तो मातृस्नेह में स्वर्गीय शोभा का अनुभव कर सकते हैं। दरिद्रों की कुटियों और श्रीमानों

के राजप्रासादों में वह सबसे अधिक मूल्यवान् रत्न है। यदि मनुष्य को उसका गर्व है, तो पशु को भी। मातृस्नेह ने समस्त पृथ्वी को आप्लावित कर रखा है। वहाँ जातिभेद या वर्ण-भेद नहीं है। देश-काल उसको मर्यादित नहीं कर सकते, अतएव मातृरूप को अंकित करने में सभी कोविदों ने अपनी कला की सार्थकता समझी है।

मातृस्नेह के साथ ही अपत्य-स्नेह है। अपत्य पर पिता का उतना ही अधिकार है, जितना माता का। तो भी शिशु माता ही की गोद में शोभा देता है। शिशु में जो सरलता है, वह माता ही की सरलता की प्रतिच्छाया है। सरलता पवित्रता से पृथक् नहीं है। हम गौरव देखकर चकित होते हैं, पर सरलता देखकर उसमें तन्मय हो जाते हैं। अपत्य के रूप में यह अमूल्य धन हमें स्त्रियों ही से मिला है। जिस प्रकार क्षुद्र शीत-बिंदु में सूर्य की अनंत आभा स्पष्ट हो जाती है, उसी प्रकार शिशु के सौंदर्य में स्वर्ग की प्रतिमा परिस्फुट होती है। शिशु को हम पृथ्वी पर स्वर्ग का पारिजात कहेंगे, जिसने अच्छे और बुरे का ख्याल न करके सभी को अपने आमोद से प्रमुदित कर रखा है। जिस प्रकार वधिक के हृदय में 'आर्थर' पवित्र स्नेह का संचार कर देता है, उसी प्रकार दुष्यंत के हृदय में 'सर्वदमन' आशा का प्रकाश फैला देता है। मनुष्यत्व का रूप दोनों में एक ही भाव से व्यक्त होता है। अतएव कला में शिशु ने अपना एक पृथक् राज्य स्थापित कर लिया है। कवियों के लिए शैशव की लीला सचमुच वर्णनीय विषय है। पृथ्वी में यदि कहीं सरलता और पवित्रता है तो शिशु में। यही कारण है कि कवियों और चित्रकारों ने बाल्यकाल का चित्र अंकित कर पृथ्वी

पर स्वर्ग-राज्य की सृष्टि की है। पाश्चात्य चित्रकारों ने ईसा मसीह के बाल्यकाल का चित्रांकण किया है, और भारतीय चित्रकारों ने बाल-गोपाल का। किसी कवि ने कहा है कि, आकाश की उज्ज्वल नक्षत्रावली जिस प्रकार आकाश का काव्य है, उसी प्रकार पृथ्वी का विचित्र कुसुम-संभार। परंतु हमारी दृष्टि में तो पृथ्वी के शिशु-रूपी सचेतन पुष्प में ही सबसे अधिक सौंदर्य है।

महाकवि होमर ने अपने ओडेसी नामक काव्य में शिशु यूलियस का बड़ा ही मनोहर वर्णन किया है। कवि-कुल-गुरु कालिदास का शिशु-वर्णन भी बड़ा ही हृदयग्राही है। तुलसी-दास का बाल-वर्णन भी मनोहर है। कालिदास और तुलसी-दासजी ने शिशुक्रीड़ा का केवल दर्शनमात्र कराया है; परंतु सूरदास ने शिशु-जीवन का रहस्य खोल दिया है। 'सूरसागर' के दशम स्कंध में कृष्ण की बाललीला का विशद वर्णन है।

मनुष्यत्व का तीसरा रूप उसके दुःख और दारिद्र्य में प्रकट होता है। यदि कोई भावना मनुष्य-जाति को एक करती या कर सकती है तो वह दुःख की भावना है। जैसे निशा के अंधकार में मनुष्यों का व्यक्तिगत भेद नष्ट हो जाता है, वैसे ही दुःख की छाया पड़ने पर सभी अपना भेद-भाव भूल जाते हैं। सुख और समृद्धि में मनुष्य मनुष्य से दूर हो सकता है; पर दुःख और दारिद्र्य में वह अपना हाथ बढ़ाकर शत्रु को भी गले लगाता है। मनुष्यों में सहानुभूति का होना स्वाभाविक है। इसका उदय दुःख में ही होता है। साहित्य और कला में वेदना का इतना प्रबल भाव होने का यही कारण है।

अनादि काल से मनुष्य एक चिरंतन आदर्श की खोज कर रहा है। अपने जीवन की एक अवस्था में जिसे वह, सत्य

का पूर्ण रूप समझकर, ग्रहण करता है, उसी को जीवन की दूसरी अवस्था में त्याज्य समझता है। जीवन की अपूर्णावस्था में सत्य का पूर्णरूप कैसे उपलब्ध हो सकता है? साहित्य और कला में जब मनुष्यत्व का आदर्श प्रदर्शित होता है, तब हम वहाँ इसी अपूर्णता का दर्शन करना चाहते हैं। गौरव के पूर्ण रूप में भी हमें जब कोमलता का आभास मिलता है, तब हमारा चित्त उसकी ओर विशेष रूप से आकृष्ट होता है। साहित्य में आदर्श रूप से जिन पात्रों की सृष्टि हुई है, उनके चरित्र में मानव-स्वभाव की दुर्बलता का चित्र अवश्य अंकित होता है और तभी वे हमारे हृदय में स्थान प्राप्त कर लेते हैं। यदि उनकी क्षमता की ओर ध्यान दें, तो हम उनका वह विराट् रूप देखेंगे, जो हमारे लिए अनधिगम्य है। परंतु मनुष्य की सभी दुर्बलताओं से मुक्त होने पर उनमें हम अपने जीवन का प्रतिरूप देख लेते हैं। मनुष्यों के स्वभाव में दुर्बलता अवश्य है। परंतु दुर्बलता नीचता नहीं है। अन्याय से किसी की नीचता नहीं सिद्ध होती। जो दुराचारी हैं, वे भी अन्याय का—यदि उस अन्याय से उनका कोई स्वार्थ नहीं है—समर्थन नहीं करते। जहाँ अपनी हानि या लाभ नहीं है, वहाँ दुष्ट भी दूसरों की दुष्टता का सुफल नहीं देखना चाहते। इच्छा अपनी वस्तु है। परंतु उसके अनुसार कर्म करने की क्षमता सभी में नहीं रहती। जब हम किसी प्रलोभन में पड़कर कोई काम करते हैं, तब दूसरों से अभिभूत होते हैं। तब उसके लिए हमें जो अनुताप होता है उससे हमारी हृद्गत इच्छा का स्वरूप प्रकट होता है। जब तक हम अपने अवगुणों के अधीन हैं, तब तक दासत्वबंधन में पड़े रहते हैं। जब हम अनुतप्त होते हैं, तब मुक्त हो जाते हैं। अतएव मनुष्य के लिए जिस प्रकार किसी भी इच्छा के वशीभूत होकर प्रलोभन

में पड़ना स्वाभाविक है, उसी प्रकार उसका अनुतप्त होना भी उसके स्वभाव के अनुकूल है। कला-कोविदों की सृष्टि में हम वेदना और अनुताप का प्राधान्य अवश्य पावेंगे।

कविता की उत्पत्ति के विषय में, भारतवर्ष में, जो कथा प्रसिद्ध है, उससे यह भलीभाँति सिद्ध होता है कि वेदना की अनुभूति से ही मनुष्य के हृदय में स्वर्गीय भाव का उद्रेक होता है। क्रौंच का वध देखकर आदि-कवि के हृदय में जो शोक हुआ था वह श्लोक के रूप में व्यक्त हुआ। विश्व की वेदना से सहानुभूति रखकर कवि ने चरम सौंदर्य की सृष्टि की। उनकी कृति में धर्म की विजय और पाप की पराजय ही की कथा नहीं है, दुःख की विजय और त्याग की महत्ता भी वर्णित है। रामचंद्र का गौरव लंका-विजय अथवा रावण-वध पर प्रतिष्ठित नहीं है; उनका यथार्थ गौरव तपस्वी के रूप में है, जिसने सदैव कर्तव्य के लिए दुःख का आलिंगन किया। दुःख की यह महत्ता साहित्य के सभी श्रेष्ठ ग्रंथों में प्रदर्शित हुई है। वियोगांत नाटकों की सृष्टि भी इसी महत्ता को दिखाने के लिए हुई है। उन नाटकों में हम प्रायः धर्म की विजय नहीं देखते। इसके विपरीत पाप ही की विजय देख पाते हैं, परंतु धर्म का पथ सुखमय नहीं होता। यदि वह सुखमय होता, तो कदाचित् उसका गौरव ही नष्ट हो जाता। यही कारण है कि वियोगांत नाटकों में पराजित व्यक्ति ही के प्रति हमारी सहानुभूति अधिक होती है। दुःखानुभूति की विशेषता यही है कि उससे सहानुभूति व्यक्त होती है। संसार दुःखपूर्ण है, मनुष्यों का जीवन दुःखमय है। इसलिए इस संसार में प्रेम और सहानुभूति की प्राप्ति हो सकती है।

यही कारण है कि साहित्य और कला में करुणरस सबसे श्रेष्ठ माना गया है। इस मर्त्यलोक में जीवन और मृत्यु की जो लीला हो रही है, मनुष्यों के हास्य में भी करुण वेदना की जो ध्वनि उठ रही है, क्षणिक संयोग के बाद अनंत वियोग की जो दारुण निशा आती है, उसी से मर्माहत होकर कवि के हृदय से विश्व-वेदना का उद्गार निकलता है, जिसके स्वर से व्यथित हृदय में भी शांति आ जाती है।

कला में अश्रु अप्रिय-दर्शन नहीं है। यथार्थ में, कितने ही चित्रों में अश्रु से अधिक सौंदर्य का विकास होता है। किंतु अश्रु ही शोक और दुःख का एकमात्र लक्ष्य नहीं है। साधारण चित्रकार करुणरसात्मक चित्र अंकित करने में प्रायः अश्रु की सहायता लेते हैं। किसी चित्र में अश्रुपूर्ण नेत्र अंकित किए जाते हैं और किसी में पतनोन्मुख अश्रु-जल। किंतु सभी अवस्थाओं में शोक का परिणाम अश्रु-जल नहीं होता। जब दुःख अधिक रहता है, तब छाती फट जाती है; परंतु आँखों से आँसुओं की एक भी बूँद नहीं टपकती, और न मुँह से कोई शब्द ही निकलता है। अगाध दुःख का वर्णन करते समय कवि 'हाय ! हाय !' की धूम नहीं मचाते। वे कभी-कभी विरह-व्यथा के वर्णन में आँसुओं की झड़ी और हिचकियों का ताँता लगा देते हैं—परंतु जब यही व्यथा अत्यंत गंभीर रूप धारण कर लेती है, तब कवि अश्रुओं का वर्णन नहीं करते।

शोक का एक कारण मृत्यु है। अतएव करुणरस में मृत्यु का दृश्य प्रदर्शित किया जाता है। मृत्यु के संबंध में मनुष्यों की जैसी भावनाएँ हैं, वे ही कला में व्यक्त होती हैं।

जिनके लिए मृत्यु अनंत वियोग की निशा है, वे मृत्यु को आलिंगन नहीं कर सकते। मृत्यु उनको असह्य है। परंतु जो यह मानते हैं कि मृत्यु के भीतर अनंत जीवन निहित है, वे मृत्यु का भी स्वागत करते हैं। मृत्यु उनके लिए आशा का संदेश लाती है। दुःख की भावनाएँ सदैव मर्मस्पर्शी होती हैं। कहा जाता है, मनुष्य स्वभाव से ही आनंद का इच्छुक है। तो फिर दुःख की भावना से उसको कौन-सा आनंद प्राप्त होता है? वह किसके लिए दुःख का स्वागत करता है?

मनुष्य-जीवन में सर्वत्र प्रकाश नहीं है, अंधकार भी है। मनुष्य में जैसे क्षमता है, वैसे ही दुर्बलता भी। मनुष्य का पतन हो सकता है, इसीलिए उसके उत्थान-पतन दृग्गोचर होते हैं। हिंदी के कितने ही विद्वान् मनुष्य-जीवन के अंधकारमय भाग को साहित्य में देखना ही नहीं चाहते। पाप की वीभत्स लीलाओं को वे साहित्य से दूर ही रखना चाहते हैं, परंतु जीवन की पूर्णावस्था प्राप्त करने के लिए हमें अपूर्णावस्था के भीतर से होकर ही जाना पड़ेगा। मनुष्य की क्षमता यही है कि वह पतितावस्था से ही उच्चतम अवस्था को पहुँच सकता है। उसकी दुर्बलता यह है कि वह उच्चतम अवस्था प्राप्त करके भी भ्रष्ट हो सकता है। दुराचारियों की जिन वीभत्स कृतियों से हमारा चित्त उद्विग्न हो उठता है, वे भी जीवन की एक अवस्था की सूचना देने के लिए आवश्यक हैं। मनुष्य के लिए अधःपतन की पराकाष्ठा जितनी सच्ची है, उतना ही सच्चा उसका अभ्युत्थान भी। यही कारण है कि जिन विश्व-कवियों ने हमें जीवन की उच्चतम अवस्था दिखलाई है, उन्होंने जीवन की निम्नतम अवस्था की भी

उपेक्षा नहीं की। यही नहीं, उन्होंने श्रेष्ठ चरित्रों में भी मनुष्य की स्वाभाविक दुर्बलता प्रदर्शित कर दी है।

मनुष्य-संसार में पुरुष भी हैं और स्त्रियाँ भी। पुरुषों की क्षमता और दुर्बलता स्त्रियों की क्षमता और दुर्बलता से भिन्न है। पुरुष जिसे दुर्बलता समझता है, वही स्त्रियों की क्षमता है। पुरुष की क्षमता ऐश्वर्य में है, और स्त्रियों की क्षमता दारिद्र्य में। जहाँ पुरुष दुर्बल है, वहीं स्त्री की शक्ति प्रकट होती है। पुरुष सर्वस्व प्राप्त कर सकता है, और स्त्री सर्वस्व दे सकती है। पुरुष के लिए अप्राप्य कुछ भी नहीं है, और स्त्री के लिए अदेय।

पुरुष स्त्री को गिराकर खड़ा रहता है, और स्त्री गिरकर भी पुरुष की रक्षा करती है। अपने धर्म की रक्षा के लिए पुरुष स्त्री का परित्याग कर सकता है और स्त्री परित्यक्त होकर भी पुरुष के कर्म की रक्षा करती है। हमारी समझ में स्त्री ही पृथ्वी की कल्पलता है। कल्पलता की आवश्यकता समृद्धि में नहीं, अभाव में है। जब पुरुष अकिंचन हो जाता है तभी वह स्त्री से सर्वस्व प्राप्त करता है। साहित्य में स्त्रियों के चरित्र का विकास जैसा अंकित किया गया है, उसी की चर्चा आगे की जाती है। स्त्रियों के चरित्र-विकास के संबंध में सबसे पहले यही प्रश्न उठता है कि नारी-प्रकृति के मूल-उपादान क्या हैं? जब दुष्यंत ने राज-सभा में शकुंतला पर कपट का दोष लगाया, तब गौतमी ने कहा—"राजन्, यह दोषारोपण अन्याय है। शकुंतला प्रकृति की गोद में पली है। वह छल करना जानती ही नहीं।" परंतु दुष्यंत ने यह निश्चयपूर्वक कहा कि कपटाचरण नारी-प्रकृति के मूल-उपादानों में से एक है। दुष्यंत के इस कथन की परीक्षा के लिए

यह आवश्यक है कि नारी-प्रकृति पर विचार किया जाय। यदि स्त्री मानव-समाज से पृथक् रहे, सभ्यता के संपर्क से बिलकुल दूर रहे, तो उसके चरित्र में कौन-सी विशेषता रहेगी ? यह तो संभव नहीं कि मनुष्य-संसर्ग से कोई भी स्त्री बिलकुल पृथक् रह सकती है। नारी-चरित्र की आलोचना में हमें केवल इसी बात पर ध्यान देना चाहिए कि समाज और सभ्यता का प्रत्यक्ष प्रभाव न रहने पर नारी-चरित्र का विकास किस प्रकार होता है।

हमारी समझ में, जिन स्त्रियों के चरित्र का संगठन सभ्यता के संपर्क से पृथक्, निर्जन स्थान में, हुआ है, उनके मानसिक भावों में तीव्रता होनी चाहिए। उनका प्रेम निर्मल रहेगा; किंतु वह वन-नदी के प्रवाह के समान तीव्र होगा। उनमें सरलता रहेगी, परंतु उसके साथ स्वच्छंदता भी होगी। उनकी वासना निर्बाध और प्रखर होगी। अस्तु।

साहित्य में नारी-चरित्र की आलोचना करते समय हमारे आगे एक बात स्पष्ट हो जाती है। वह यह कि स्त्रियों का जीवन ही प्रेम-मय होता है; प्रेम में ही उनके जीवन की सार्थकता है। पतितावस्था में भी उनका यह प्रेम-भाव उज्ज्वल बना रहता है।

× × × ×

जो सच्चे कवि हैं, वे देश और काल के घेरे से परे हैं। देश और काल का आश्रय ग्रहण कर, उनमें रहकर, उन्हीं के उपकरणों का संग्रह कर वे सभी देशों और सभी कालों के लिए उपयुक्त आदर्श की सृष्टि करते हैं।

---

## इक्कीसवीं सुरभि—

### ( श्री चंडीप्रसाद 'हृदयेश' )

अलंकृत शैली की रचना के लिए हृदयेशजी प्रसिद्ध हैं। खड़ी बोली के पद्यों का रूखापन तो संस्कृत की मधुर पदावली के विधान से बहुत कुछ दूर हो गया था, पर गद्य में रूखापन बना हुआ था; प्रसाद, हृदयेश आदि की रचनाओं से यह भी बहुत कुछ दूर हो चुका है। कथा-कहानी की इधर जो अभिवृद्धि हुई, उसमें विदेशी अनुकृति के कारण काव्य-पक्ष दब-सा जा रहा था और वह अपनी पुरानी रसीली परंपरा से पृथक् सी होती जा रही थी। जिन लेखकों के प्रयत्न से कथा-क्षेत्र में भी स्वदेशी रंग चढ़ने लगा, उनमें हृदयेशजी भी हैं।

नारी के दो प्रधान रूप हैं—रमणी और जननी। एक प्रेय है दूसरा श्रेय। एक में अशांति है और दूसरे में पूर्ण शांति। नारी के इसी द्विधारूप का चित्रण सांकेतिक ढंग से इस कहानी में किया गया है, मातृरूप शांति-निकेतन है, यही भारतीय संस्कृति का भी सद्भावाश्रित निकेतन है। बड़ी ही मनोहर पदावली में इस निकेतन की रूपरेखा व्यक्त की गई है। हृदयेशजी की यह काव्याख्यायिका ( पोयटिक स्टोरी ) निराली रचना है!

# शांति-निकेतन

## ( १ )

पारिजात-निकुंज में स्फटिक-शिला पर बैठी हुई हास्य-मुखी कल्पना ने विषाद-वदना चिंता के चिबुक को कर-कमल से उठाकर कहा—"बहन ! चलो, इस चंद्रिका-धौत गगन-मंडल में विहार करें।" चिंता ने अन्यमना होकर उत्तर दिया—"ना बहन ! मुझे इस कुंज की सघन छाया ही में विश्राम मिलता है।" कल्पना ने अभिमान में भर लोचन अश्रु-पूर्ण करके कहा—"बैठो बहन ! मैं तो इस विस्तृत ब्रह्मांड के प्रत्येक धाम का निरीक्षण करूँगी।" चिंता को चिंता-निमग्न छोड़कर कल्पना चंद्रिका-चर्चित नभ-प्रदेश में विहार करने के लिए चली गई।

कल्पना के कलित कलेवर में शीतल समीर ने सुरभित सुमन-समूह का पराग लेकर अंगराग लगाया; चंद्रिका ने हँसकर सुधा-स्नान कराया; अंबर ने नीलांबर पहनाया; तारकावली ने हीरक-हार पहनाया; स्वर्ग-मंदाकिनी ने कर-कमल में कांचन-कमल का उपहार दिया। इस प्रकार सुसज्जित होकर, सर्वत्र-गामी मनोरथ पर आरूढ़ होकर, कल्पना कनक-राज्य में विचरण करने के लिए निकली। और चिंता ? विषाद-वदना चिंता उसी पारिजात-कानन में स्निग्ध छायामय निकुंज में किसी की चिंता करने लगी।

निद्राभिभूत चंद्रशेखर कल्पना के रथ की गति को देखने लगे। देखते-देखते मनोरथ दृष्टि-पथ से अंतर्हित हो गया।

चंद्रशेखर व्याकुल होकर कल्पना के लिए पुकारने लगे। उनकी आँख खुल गई; स्वप्न की स्निग्ध आभा चैतन्य के अत्युज्ज्वल आलोक में विलीन हो गई।

प्रातःकाल का शीतल पवन ललित लताओं को आलिंगन करता हुआ बह रहा था; कनक-कुंज में बैठकर कलित-कंठ कोकिला कोमल सुमन को जगाने के लिए प्रभाती गा रही थी। यामिनी उषा को अपना राज्य देकर सघन वन की अंधकारमयी छाया में तप करने जा रही थी।

कल्पना चिंता को निकुंज में परित्याग करके स्वयं संसार में परिभ्रमण कर रही थी।

चंद्रशेखर ने देखा—आश्चर्य और आह्लाद के अपूर्व संमिश्रण में, स्वप्न और सत्य के सुवर्ण राज्य में, ध्यान और ध्येय के विचित्र संमिलन में, अभिलाषा और पूर्ति की अनोखी संधि में देखा, कल्पना फूलों के राज्य में विहार कर रही है।

चंद्रशेखर ने निकट जाकर पूछा—"कौन ? कल्पना ?"

कल्पना ने उत्तर दिया—"मैं कल्पना नहीं, किशोरी हूँ।"

कल्पना की भाँति किशोरी भी उसी क्षण अंतर्हित हो गई, चंद्रशेखर अनिमेष लोचन से देखने लगे।

कुतूहल और कल्पना—दोनों सहोदर हैं।

( २ )

यामिनी और उषा के अंतिम आलिंगन के समय, स्मृति और प्रत्यक्ष की क्षणिक संधि के अवसर पर, स्वर्ग और संसार के निमेषव्यापी मिलन के मुहूर्त में, स्वप्न और सत्य के चुंबन-व्यापार में, चंद्रशेखर ने किशोरी का कांत दर्शन प्राप्त किया था। उस समय विकार का आडंबर

नहीं था। स्निग्ध शांति का सुंदर सुराज्य था। चंद्रशेखर ने जो दृश्य देखा था वह भूलने योग्य नहीं था। संसार के रंगमंच पर सौंदर्य का एक पूरा अभिनय था। चंद्रशेखर केवल दर्शक ही नहीं थे। उन्होंने उस अभिनय में भाग भी लिया था। तब भला वह कैसे भूल सकते थे! स्वर्ग से दूर रहकर भी पुण्य-प्रवृत्ति ऊँची उठती है। पंक में पतित होकर भी हीरक-ज्योति अपनी आभा का विस्तार करती है। विपत्ति के अंधकार-गह्वर में भी आत्मा का आलोक दृष्टिगोचर होता है। तब स्वभाव के सुकुमार बंधन में बँधकर मनुष्य अपनी कृति की स्मृति कैसे भूल सकता है!

चंद्रशेखर का हृदय, किशोरी के नव-यौवन-वन में, विहार करने लगा। लावण्य-सरोवर के विकच इंदीवर-नयन में, प्रफुल्ल गुलाब के सुकोमल पल्लवाधर में, तुषार-कण-सिक्त विकसित कमल-कपोल में, नव-दूर्वादल-श्याम रोम-राजि में, हिमाचल के कलित-कनक-शृंग में, चंद्रशेखर का मन तन्मय होकर विहार करने लगा। चंद्रशेखर संसार में रहकर भी कल्पना-कल्प किशोरी की मधुर मूर्ति के साथ स्वर्ग में विहार करने लगे। इस स्वर्ग में समीर था, किंतु शीतलता नहीं थी; तन्मयता थी, किंतु आनंद नहीं था; राग था, किंतु उतार नहीं था। चंद्रशेखर प्रणय-पर्वत पर स्थित होकर अचेत होने लगे। कौन जानता था कि उनका पतन स्वर्ग में होगा अथवा रसातल में? इस संबंध में क्या चंद्रशेखर सदुपदेश को सादर ग्रहण करेंगे?

किशोरी किशोरावस्था की सीमा पर पहुँच चुकी थी। यौवन की उद्दाम प्रवृत्ति की रंग-भूमि में किशोरी ने प्रथम चरण रखा था। यौवन के तीव्र मद की अरु-

णिमा उसके नयन-कमलों में दृष्टि-गोचर होने लगी थी। उसकी गति में भी सुरा का मतवालापन परिलक्षित होता था। आनंद-मद से भरी हुई निःश्वास एवं प्रत्येक अंग का विकास खिलती हुई कली के सदृश प्रतीत होता था। कैसा अपरूप लावण्य था। शरत्काल के विमल जल की भाँति, दर्पण की स्वच्छता की भाँति, पुण्यात्मा के हृदय की भाँति, सती के प्रेम की भाँति उसका समस्त शरीर देदीप्यमान हो रहा था। कमलिनी ने अभी तक बालरवि के प्रथम किरण-स्पर्श से उत्पन्न होनेवाले विद्युत्-प्रवाह का अनुभव नहीं किया था, कुमुदिनी ने कलाधर की सुधाधारा में अवगाहन नहीं किया था। कैसी मनोरम संधि थी! कैसा मृदुल मिलाप था! स्वच्छ सुंदर गगन में मानों लालिमा की प्रथम रेखा थी; कैशोर-कानन में यौवन-वसंत का मानों प्रथम पद-संचरण था; प्रतिपदा और द्वितीया के संमिलित योग में सुधाधर की मानों पहली कला थी; स्वच्छ तुषार के ऊपर मानों बालरवि की प्रथम किरण थी; पकते हुए रसाल के ऊपर प्रकृति की लेखनी से चित्रित की हुई मानों प्रथम अरुण-रेखा थी; नंदन-वन की पारिजात-लता का मानों प्रथम विकास था; सौंदर्य की रंग-भूमि पर रति-देवी की मानों पहली तान थी।

परिधान! सुंदर शरत्काल की यामिनी मानों चंद्रिका की साड़ी पहनकर खड़ी हुई थी। गुलाब की अधखिली कली मानों जुही की साड़ी पहनकर विहार करने आई थी, आदि-कवि की कल्पना मानों शुभ्र अंबर परिधान करके साहित्य के उपवन में घूम रही थी; आत्मा मानों उज्ज्वल सत्य की साड़ी पहनकर पवित्रता के परम पावन वन में पुष्पचयन

कर रही थी! चंद्रशेखर इस रूप पर, इस वेश पर बलिहार हो गए।

चंद्रशेखर उपवन में इधर-उधर घूमने लगे। उपवन उसी तरह शांत एवं मनोरम था; किंतु चंद्रशेखर को मालूम होता था, मानों प्रत्यक्ष स्मृति के गर्भ में लोप हो गया; ध्वनि प्रतिध्वनि में लीन हो गई; राग मूर्छना के विवर में लुप्त हो गया; और राज-राजेश्वरी भगवती कल्याण-सुंदरी की मृदुल हास्य-ध्वनि निस्तब्धता की गंभीर गुफा में अंतर्हित हो गई।

( ३ )

कितने ही दिवस व्यतीत हो गए। ऋतुराज का रामराज्य समाप्त हो गया। ग्रीष्म का भीषण साम्राज्य भी अंतर्हित हो गया। उत्तप्त कलेवर पर पीयूष-प्रवाह की भाँति, पश्चात्तापदग्ध हृदय पर करुणामय की अजस्र करुणा-धारा की भाँति, शाप-संतप्त मानव-मानस पर दया की आशीर्वाद-लहरी की भाँति, सूर्यतप्त पृथ्वी-मंडल पर नील-नीरज-श्याम सघन-घन की शीतल वारि-धारा पतित होने लगी। चंद्रशेखर की स्मृति-दामिनी भूतकाल के सघन अंधकार को पाकर भी तीव्रता से चमकने लगी। घोर अंधकार के मध्य में दामिनी की वह तीव्र ज्योति—स्मृति का वह अक्षय दीपक—किशोरी का वह कल्पनामय कांत कलेवर—चंद्रशेखर को दुःख देकर भी, कराल काल की कालिमा-मयी कंदरा में पतित होने से बचा लेता था।

सुविशाल गंभीर महासागर में निमग्न होता हुआ नाविक दूर पर—बहुत दूर पर—पृथ्वी और आकाश की मिलन सीमा पर—उड़ती हुई जलयान की वैजयंती का दर्शन पाकर, जिस प्रकार

मृत्यु की भीषण कंदरा में पतित होने से बचने की चेष्टा करता है, सहस्र-सहस्र विपत्तियों के जाल में आबद्ध मानव दूर पर, भविष्य के अंधकारमय गगन में, आशा की कल्पनामयी ज्योति को देखकर जिस प्रकार इस असार संसार पर अपनी स्थिति को सुरक्षित रखने के प्रयत्न में प्रवृत्त होता है, उद्भ्रांत पथिक निराशा के भयंकर मरुप्रदेश में, उत्तप्त रेणुका-राशि के मध्य में, दूर पर—बहुत दूर पर—मरीचिका की मायिक छटा को देखकर जिस प्रकार अपने प्राणों को इस नश्वर देह में कुछ काल के लिए और भी बंदी रखने का प्रयास करता है, ठीक उसी प्रकार चंद्रशेखर किशोरी को—अपने हृदय-साम्राज्य के एकमात्र आधार-स्तंभ को—अपने मानस-सरोवर के एकमात्र विकसित सरोज को—अपने प्रणप पादप के एकमात्र विकच पुष्प को—अपनी जीवनव्यापिनी यामिनी के एकमात्र उज्ज्वल नक्षत्र को—दूर पर, समाज और धर्म की सीमा के परे, लोक और परलोक के अंतिम छोर पर, स्वर्ग और संसार की अंतिम रेखा पर देखकर उसकी मृदु मुसकान पर अपना सर्वस्व लौकिक और पारलौकिक, वार देने के लिए प्रेम के पारावार को पार करके अपनी रक्षा करने की चेष्टा में प्रवृत्त हो रहे हैं। हाय! चंद्रशेखर! तुम्हारा कैसा दुःसाहस है; कैसा असंभव अभिमान है; कैसा व्यर्थ स्वार्थत्याग है।

चंद्रशेखर प्रायः सब समय ही उपवन में रहते हैं। वह कल्पना का साहचर्य पाकर, किशोरी को नायिका बनाकर, भावों की रस-लहरी को प्रवाहित करके, अपने हृदय-पट पर, अव्यक्त भाषा में, मनोहर चिंता-छंद में एक महाकाव्य की रचना करते हैं। छंद के साथ कहीं वीणा भी बज जाती! रस-मंदाकिनी यदि कहीं उन चरण-कमलों को भी चूम पाती! कल्पना यदि

कहीं किशोरी का शृंगार कर पाती! किंतु उषा के बिना प्रातःकाल का वैभव निष्फल है; पात्र के विना रस का आधार नहीं है; सौंदर्य के बिना भक्ति का प्रवाह व्यर्थ है, और किशोरी के विना जगत् शून्य है।

चंद्रशेखर उसी शून्य में आत्म-विस्मृत होकर घूमने लगे। उपवन की फल-विनम्र पादप-राजि, कुसुमाभरण-भूपिता लता-श्रेणी, दुग्ध-फेन विनिंदित दूर्वा-दल, कलकंठ पक्षि-कुल, अधिक क्या प्रकृति का संपूर्ण वैभव भी उनको अनेक प्रलोभन दे देकर भी शून्य में जाने से न रोक सका। चंद्रशेखर निरुद्देश हृदय, अनियंत्रित गति, उदासीन मति, अवांछित आशा और अशेष ज्वाला के साथ, इस जगत् के महाशून्य में गृह को परित्याग करके चल दिए। सब कुछ टूट गया, केवल एक बंधन है; जीवन की विद्युत् के साथ उसका संबंध है। जिस दिन वह टूटेगा, उस दिन संभवतः चंद्रशेखर इस जगत् में नहीं रहेंगे।

कैसा आश्चर्य है—कठिन जीवन एक सूक्ष्म तंतु पर अवलंबित है।

( ४ )

महाशून्य की महाशांति कैसी भयंकर है। अर्धनिशा के समय श्मशान-भूमि में, यामिनी के तृतीय प्रहर की समाप्ति के समय, मरणोन्मुख व्यथित की मृत्युशय्या पर पार्श्व-देश में, निर्घोष उल्कापात के समय तिमिरावृत गगन-मंडल में, निर्बोध के हृदय पर अत्याचार के समय नीरव आघात में—कैसी भयंकर शांति होती है, उसका अनुभव इस मत्सरमय संसार को अनेक बार प्राप्त हुआ है। उसी महाशून्य की महाशांति में महारात्रि की महानीरवता में चंद्रशेखर कूद पड़े हैं। महाज्योति का आभास पाकर महासंगीत का निनाद सुनकर चंद्रशेखर पार

हो सकेंगे या नहीं, इस विषय में संदेह करना मूर्खता का लक्षण नहीं है।

चंद्रशेखर ने अनेक तीर्थों में परिभ्रमण किया, अनेक पुनीत-सलिला सरिताओं में स्नान किया, अनेक जन-शून्य काननों में परिभ्रमण किया, किंतु उस महाशून्य में वल्लकी के स्वर कभी नहीं गूँजे, आनंद की भैरवी का रव कभी कर्ण-गोचर नहीं हुआ, अभिलाषा की ताल पर आशा के उस मनोहर नृत्य की पद-झंकार कभी नहीं सुनाई दी। उसी महाशांति के बीच में चंद्रशेखर एकाकी घूमने लगे। महाशून्य में परिव्याप्त महावायु ने मानों उनकी हृदयाग्नि को और भी भयंकर रूप से प्रज्वलित कर दिया, अब वेदना का नीरव दर्शन और व्याधि की निर्घोष ज्वाला उनके उस कामकल्प कोमल कलेवर को भस्मसात् करने का प्रबल आयोजन करने लगी।

कहाँ है वह स्निग्ध नवनीत-तुल्य शांति—जो शांति संसार-त्यागी महात्माओं का भी हृदय आकर्षित कर लेती है, सघन वन में उत्पन्न होनेवाली काली को चूमकर हँसा देती है, शैल-शिखर पर स्थित होकर ओषधिवर्ग में संजीवनी-शक्ति का संचार कर देती है, नंदन-कानन में पारिजात को विकसित करती है, ऋषियों के हृदय में आत्मा के स्वरूप का—आनंद की अक्षय ज्योति का—दर्शन कराती है। उषा के निद्रित नयनों में प्रद्युम्न की मनोहर मूर्ति को लाकर स्थापित करती है, निर्बोध बालक के मंजुल मुख पर मंदहास्य; मातृत्व के पवित्र वक्षःस्थल में करुणा और भ्रातृत्व के पवित्र हृदय-सदन में स्वार्थत्याग की लहरी प्रवाहित करती है। जिसकी छाया में योगी की आत्मा निर्वाण-पद को प्राप्त करती है, जिसके आश्रय में सुर-निवास स्वर्ग की पदवी धारण करता

है, जिसके चरणतल में स्थित होकर धर्म अपनी रक्षा करता है, पुण्यपादप जिसकी पद-निःसृत मंदाकिनी से सिंचित होकर ऊर्ध्वमूल कहलाता है, जिसकी प्रणय-मुद्रा को देखकर त्रस्त आश्वस्त हो जाते हैं, जिसकी मृदु मुसकान देखकर अचल अचल हो जाते हैं, जिसका वीणा-विनिंदित स्वर सुनकर उन्मत्त होकर वायु मंद मंद बहने लगता है, जिसकी कांति को देखकर जल आत्म-विस्मृत होकर, निर्मल-शक्ति होकर, अनंत की ओर प्रवाहित होता है, वह शांति—प्यारी शांति--कहाँ है ? चंद्र-शेखर उसके लिए व्यग्र हो गए। उस शांति को प्राप्त करने के लिए अशांत हो गए। उमड़ा हुआ हृदय-पयोधि नयनों से बह चला ! वह अश्रुधारा हृदय की धधकती हुई अग्नि में घृतधारा अथवा शीतल वारि-धारा होकर पतित होगी--सो कौन कह सकता है !

गिर पड़े ! चंद्रशेखर हिमाचल की उस परम रम्य उपत्यका में, कदली-वन-वाहिनी कल्लोलिनी के दुकूल पर, चंद्रिका-चर्चित शिला-खंड पर, मंद-पवनांदोलित कुसुम-शय्या पर, शांति का पवित्र आश्रय न पाकर मूर्च्छा के कोमल क्रोड़ में पतित हो गए।

मूर्च्छा शांति का क्षीण आभास है।

( ५ )

मूर्च्छा निद्रा की सहोदरा है। जिस प्रकार निद्रा श्रमित विश्व को अपने विशाल वक्षःस्थल पर सुलाकर शांति प्रदान करती है, उसी प्रकार मूर्च्छा भी व्यथित प्राणी को अपनी गोद में लेकर उसे शांति प्रदान करके फिर तुमुल संग्राम के लिए प्रस्तुत करती है। मूर्च्छा के कोमल क्रोड़ को छोड़कर

निद्रा की आनंददायिनी गोद में चंद्रशेखर कब आए—सो भगवती जाने।

× × × ×

चंद्रशेखर ने स्वप्न देखा—

वर्षाऋतु का प्रथम प्रातःकाल है। कैलास के कांचन-शिखर पर नवीन नीरधर मरकत और कनक के अपूर्व संयोग की अनोखी छटा दिखा रहे हैं। कदली-वन के अभ्यंतर में कोकिला अपने कलकंठ से बोल रही है। मानस-सरोवर का शुभ्र निर्मल जल गगनव्याप्त सघन घन-पुंज की छाया को धारण करके कालिंदी के घनश्याम-रंजित नील जल की समता कर रहा है। गोपिकाएँ मानों मराल-माला बनकर नील नीरज को चतुर्दिक् से परिवेष्टित कर रही हैं। मयूर हर्षोन्माद से नृत्य कर रहे हैं। पवनांदोलित जल-तरंग-माला यौवन के प्रथम आवेग में एक दूसरे के गले मिलकर, प्रियतम के आलिंगन के काल्पनिक सुख का अनुभव कर रही हैं। समय कैसा सुंदर है; कैसा शांत और मनोरम है!

उन्होंने देखा—सूर्य-किरण-माला का उल्लासप्रद नृत्य नहीं है, किंतु शीतल छाया की मनोहर पद-झंकार है। वसंत का विकार-वर्धक वायु नहीं है, वरन् व्याकुल हृदय को शीतल करनेवाली मंद समीर है। ज्योति का तीव्र तेज नहीं है, वरन् शांति की स्निग्ध छाया है। चंद्रशेखर ने स्वप्न में उस चिर-अभिलषित शांति का सुखद सहवास प्राप्त किया।

उन्होंने देखा—एक लता-मंडप में एक शिलाखंड पर, नृत्य एवं कल्लोल करती हुई कल्लोलिनी के तट पर कल्पना और चिंता बैठी हुई हैं। चिंता का मुखमंडल मानों दया का पारावार था; कल्पना का सुंदर वदनमंडल मानों शृंगार की

मंदाकिनी थी। चंद्रशेखर कुसुमाच्छादित द्वारदेश पर खड़े होकर उन दोनों की बातें सुनने लगे।

कल्पना ने कहा—"बहन, कहाँ है वसंत का वह मनोहर वेश? कहाँ है समीर की वह मदमत्त गति? कहाँ है कोकिल की वह उन्मत्त कूक? ज्ञात होता है, मानों एक महान् छाया ने अपने अंचल में उस वसंत के सूर्य को छिपा लिया है।"

चिंता ने कहा—"ना बहन! यह वसंत का परिवर्तित वेश है। विलास के गान से मुखरित वन में आज शांति का कोमल स्वर परिव्याप्त हो रहा है। सूर्य की अभिमानिनी किरणमाला को अपने वक्षःस्थल पर छिपाकर भगवान् की सुस्निग्ध छाया अपनी उदारता का परिचय दे रही है। बहन, ब्रह्मांड के समस्त धामों में विहार न करके यदि केवल उसी में विहार किया जाय, जिसके चतुर्दिक् अनंत ब्रह्मांड घूमते हैं, तो जीवन का दुःख सुख में परिवर्तित हो सकता है; उन्मत्त युवक वसंत शांत प्रावृट्-संन्यासी के रूप में परिवर्तित हो सकता है। आज वसंत का वही संन्यास-वेश है। वसंत संसार का साम्राज्य छोड़कर, प्रकृति के विशाल वक्षःस्थल पर, उसके स्तनद्वय की पुण्य पीयूषधारा को पान करके, ज्ञान की कांचन-कंदरा में निर्वाणदायिनी शांति का आश्रय ग्रहण कर रहा है। कल्पना, देखती हो इस मूर्त्ति को?"

कल्पना ने कहा—"हाँ, देखती हूँ बहन!"

चिंता ने कहा—"तब आओ! तुम्हारे पृथक् रहने की आवश्यकता नहीं। मेरी विभिन्न विभूति की भाँति अब तुम भी मेरे ही में अंतर्हित हो जाओ।"

कल्पना चिंता में तल्लीन हो गई। किंतु चिंता के मुख पर वही मंद हास्य था, जिसे शिशु माता के मुख पर, बालकिरण

कुसुम के अधर पर, योगी उषा के वदन पर, त्यागी संतोष के ओष्ठ पर और व्याकुल शांति के उज्ज्वल आनन पर देखता है।

चंद्रशेखर ने देखा—प्रकृति की प्रकृत शांति विशुद्ध चिंता के रूप में, योगियों के हृदय-सदन में, बालकों के मन-सुमन में और विश्वप्रेम के परोपकार-प्रासाद में रहती है। चंद्रशेखर आनंदातिरेक से जाग उठे।

× × × ×

चंद्रशेखर ने देखा—सामने एक वृद्ध योगीश्वर बैठे हैं। चंद्रशेखर ने उन्हें प्रणाम किया। योगीश्वर ने आशीर्वाद देकर कहा—"वत्स, मेरे साथ आओ।"

धर्म विश्वास को, त्याग परोपकार को, संतोष नैराश्य को मंत्र-दीक्षा देने के लिए ले चला।

चंद्रशेखर और योगीश्वर ने उसी कदली-वन में प्रवेश किया। चंद्रशेखर को प्रतीत हुआ कि उनके उन्मत्त हृदय पर मानों शांति-कादंबिनी की प्रथम पीयूषधारा पतित हुई।

योगीश्वर और चंद्रशेखर उस कदली-वन के अभ्यंतर में अग्रसर होने लगे। मधुर स्वर से पतन होनेवाली जलधाराएँ, झूमती हुई कुसुमाभरणभूषिता लताओं की गोद में हँसते हुए गुलाब-कुसुम, चित्र-विचित्र पक्षिकुल का मधुर स्वर—सब मिलकर योगीश्वर और चंद्रशेखर का अभिनंदन करने लगे। कदली-दल ने अपनी दीर्घ बाहुओं को मानों उन्हें आलिंगन देने के लिए प्रसारित किया। चंद्रशेखर और योगीश्वर प्रकृति के साम्राज्य में विचरने लगे।

कदली-कानन के अभ्यंतर में एक वन्य चमेली का मनोहर लतामंडप है। पीत पुष्पों से समस्त वनस्थली वसंत की शोभा का परिहास कर रही है। इधर उधर से दो-तीन झरने कल-

कल शब्द करते हुए बह रहे हैं। उसी लता-मंडप के संमुख योगीश्वर और चंद्रशेखर खड़े हो गए।

योगीश्वर ने कहा—"चंद्रशेखर, स्वप्न की बात स्मरण है?"

चंद्रशेखर ने कहा—"हाँ प्रभो, स्मरण है। इस समय मैं स्वप्न को सत्य के स्वरूप में देख रहा हूँ।"

योगीश्वर ने कहा—"देखोगे—आगे चलकर और भी देखोगे। अपने प्रेम के व्यक्तित्व को अनंत महासागर में निमग्न कर दो।"

चंद्रशेखर ने कहा—"कैसे करूँ भगवन्? जिसको हृदय-सिंहासन पर बिठाया है, उसे उतारकर महाशून्य में कैसे फेंक दूँ?"

योगीश्वर ने हँसकर कहा—"चंद्रशेखर, महाशून्य में नहीं; मैं कहता हूँ अनंत में। आँखें उठाओ।"

चंद्रशेखर ने आँखें उठाकर देखा, लता-मंडप में, वन्य पुष्पों के कोमल आसन पर, अनंत सुषमामयी भगवती भारतमाता खड़ी हैं। चंद्रशेखर ने नत-शिर होकर प्रणाम किया।

योगीश्वर ने कहा—"देखते हो, कैसी मोहिनी मूर्ति है! कैसा जननी का स्वरूप है! मातृत्व की विमल धारा मानों दोनों स्तनों से बहकर संसार में शांति-पीयूष प्रवाहित कर रही है। देखो मा का हीरकखचित शुभ्र किरीट, नीलांचल चित्रित अंबर! और देखो मा का यह ऐश्वर्य! इन्हीं मा के पाद-पद्मों में अपने प्रेम के व्यक्तित्व की अंजलि समर्पण कर दो, विश्व-प्रेम का पवित्र मंत्र ग्रहण करो।"

चंद्रशेखर ने कहा—"और किशोरी?"

योगीश्वर ने चंद्रशेखर के शिर पर हाथ रखकर कहा—"किशोरी को गिरिराज किशोरी के रूप में देखो।"

चंद्रशेखर ने देखा, किशोरी मानों माता की ममता-लहरी से चंद्रशेखर को अभिषिक्त कर रही है। सौंदर्य व्यक्तित्व को हटाकर संसार को अपनी वात्सल्यमय मुसकान और प्रेममयी करुणा-धारा से शीतल कर रहा है।

चंद्रशेखर ने माता को साष्टांग प्रणाम किया। ज्ञात हुआ कि उत्तप्त कलेवर पीयूष में स्नान करके शीतल हो गया। वेदना मानों करुणा की आशीर्वाद-लहरी में अवगाहन करके शांत हो गई। चंद्रशेखर ने अपूर्व शांति प्राप्त की।

माता का कोमल क्रोड़ ही शांति का निकेतन है।

—

# वर्णविन्यास

हिंदी में वर्णविन्यास (स्पेलिंग या हिज्जे) का विचार पहले तो कुछ होता भी था, पर अब तो उन संस्थाओं के कर्ता-धर्ता भी इसका विचार नहीं रखते जिन्होंने किसी समय इस संबंध में कोई व्यवस्था बाँधी थी। हिंदी में अनुस्वार और पंचम वर्ण दोनों से काम लिया जाता है। छापे की कठिनाई के कारण और लिखने में झंझट होने से कवर्ग, चवर्ग और टवर्ग के वर्णों के पूर्व अधिकतर अनुस्वार का ही व्यवहार होता है। केवल तवर्ग और पवर्ग के वर्णों के पूर्व ही पंचम वर्ण लगते हैं। वस्तुतः हिंदी में अनुस्वार का उच्चारण 'न्' है। केवल कवर्ग के साथ अंशतः और पवर्ग के साथ पूर्णतः पंचम वर्ण सुनाई पड़ता है। इसलिए यदि हिंदी में अनुस्वार का व्यवहार सर्वत्र किया जाय तो कोई अड़चन नहीं है। ऐसा हिंदी की परंपरा के अनुकूल भी है। हिंदी के पुराने हस्तलिखित ग्रंथों में अनुस्वार का ही व्यवहार मिलता है। अनुस्वार की बिंदी का प्रयोग सानुनासिक उच्चारण के लिए भी इधर होने लगा है, विशेषतः दीर्घ स्वरों के साथ। पहले ऐसे स्थानों पर चंद्रबिंदु (ँ) का ही व्यवहार होता था; क्या लिखने में और क्या छापने में। इधर छपाई में केवल बिंदु ही चलने लगा तो लिखाई-पढ़ाई से भी चंद्रबिंदु उठता जा रहा है। हस्तलिखित ग्रंथों में चंद्रबिंदु का प्रयोग बराबर मिलता है। छपाई की कठिनाई के कारण समाचार-पत्रों में यदि ऐसा होता है तो हो, लिखाई-पढ़ाई में ऐसा क्यों? कहीं तो शुद्ध रूप बना रहे! 'हैं' और 'हैँ' में ठीक उच्चारण करने से अंतर पड़ता है, पहले का उच्चारण 'हैम्' या 'हैन्' सा होगा। अनुस्वार के लघु उच्चारण के लिए

ही उसके बिंदुवाले रूप ( ं ) में चंद्राकार ( ँ ) लगाया गया है। क्योंकि चंद्राकार लघुप्रयत्न या ह्रस्वत्व का बोधक है। कुछ लोगों ने अब यह कहना भी आरंभ किया है कि ण, न और म में बिंदु या चंद्रबिंदु नहीं लगाना चाहिए, क्योंकि ये वर्ण स्वयं अनुनासिक हैं। उनके अनुस्वार 'प्राणों, दोनों, कामों' के स्थान पर 'प्राणो, दोनो, कामो' ही लिखे जायँ। विचार करने से ज्ञात होता है कि हिंदी में अनुस्वार का प्रयोग इनके साथ भी होना चाहिए। यदि ऐसा न होगा तो 'माँस' और 'मास' में भेद न रहेगा। 'दोनों' और 'दोनो' में भी वैयाकरणों ने भेद किया है। हिंदी में संबोधन के बहुवचन में सानुनासिकता हटा दी जाती है। इसलिए 'ब्राह्मणों' और 'ब्राह्मणो' में भेद होता है। 'सज्जनों' और 'सज्जनो', 'गुणधामों' और 'गुणधामो' में भी ऐसा ही भेद है। अतः यह प्रयास ठीक नहीं प्रतीत होता। वस्तुतः सानुनासिकता सानुनासिक व्यंजन में न होकर उसमें लगे स्वर में होती है। 'मेँ' में चंद्रविंदु 'म्' से संबद्ध नहीं है, 'ए' स्वर से लगा है। अतः जो ऐसा कहते हैं उन्हें भ्रांति है और बहुत बड़ी भ्रांति है।

हिंदी में क्रियाओं के दो दो रूप चलते हैं—आई-आयी, गए-गये। इसी प्रकार कुछ विशेषण शब्दों में भी दुहरे रूप चलते हैं—नई-नयी, नए-नये। इनमें से पहले रूप तो उच्चारण के अनुगामी हैं और दूसरे रूप व्याकरण की विधि के। 'आया' पुंलिंग का रूप है, अतः व्याकरण के अनुसार स्त्रीलिंग का 'ई' प्रत्यय लगने से 'आयी' रूप बना; इसी प्रकार बहुवचन का 'ए' प्रत्यय लगने से 'आये'। पर 'नागरी' में उच्चारण के अनुसार लिखना ही ठीक है। संस्कृत के 'गतः' से 'गअ' या 'गय' होता है, इसी से खड़ी बोली में 'गया', ब्रज भाषा में 'गयो' या 'गो' और अवधी भाषा में 'गवा' या 'गा' रूप होते हैं। ब्रज और अवधी

के स्त्रीलिंग और बहुवचन में स्वरवाले रूप ही चलते हैं, 'य व' वाले रूप नहीं; फिर खड़ी बोली में ही 'य' वाले रूप क्यों? 'ई' लगाकर यदि व्याकरण का अनुधावन करें तो 'किया' का स्त्रीलिंग रूप 'कियी' होना चाहिए, पर होता है 'की'। यह 'की' वस्तुतः 'किई' है, पर दीर्घसंधि हो जाने से 'की' रूप हो गया है; ऐसे ही 'पिया' से 'पी', 'दिया' से 'दी'। इससे स्पष्ट है कि पूर्व में सवर्ण स्वर होने से 'ई' की संधि हो जाती है। य और व में जब स्वर-प्रत्यय मिलता है तो उनका उड़ जाना भी देखा जाता है; जैसे, 'पाया' ( पलंग का ) और 'चारपाई', 'तिपाई'; 'ताया' ( बाप का बड़ा भाई, ताता या ताऊ = चाचा ) और 'ताई' (बड़ी चाची); 'तवा' और 'तई' ( थाली के ढंग की छिछली कड़ाही, जिसमें जलेबी या मालपुआ बनाते हैं ); 'लावा' और 'लाई'। इसलिए आई, गई और आए, गए रूप ही ठीक हैं। 'हुआ' में 'आ' है ही, अतः 'हुई' और 'हुए' लिखना ही ठीक है, 'हुयी' या 'हुये' तो व्याकरण से भी विहित नहीं। 'चाहिए' को 'चाहिये' लिखने में पुंलिंग, स्त्रीलिंग या बहुवचन की दुहाई नहीं दी जा सकती, अतः उसका स्वरवाला ही रूप होना चाहिए। संप्रदान के 'लिए' और क्रिया के 'लिए' में भेद करते हैं। स्वर से क्रिया लिखनेवाले पहले को 'लिये' लिखते हैं। पर इसकी भी आवश्यकता नहीं, दोनों के उच्चारण में कोई भेद नहीं है। यहीं यह कह देना उचित होगा कि संस्कृत के तत्सम शब्दों में 'य' का ही व्यवहार हो। 'स्थायी' या 'उत्तरदायी' को 'स्थाई' या 'उत्तरदाई' नहीं लिखना चाहिए। ऐसे शब्दों के भी तद्भव रूपों में 'ई' का ही व्यवहार करना ठीक होगा; जैसे, 'वाजपेयी' का तद्भव 'बाचपेई' ( बैसवाड़ी )। क्रियाओं के कुछ दुहरे रूप विधि और भविष्यत्काल में और मिलते हैं; जैसे, आएगा ( आयेगा ) और

आवेगा, लाए (लाये) और लावे। इनमें खड़ी के रूप पहलेवाले ही हैं, 'व' वाले रूप कदाचित् पूर्वी के प्रभाव से चल पड़े हैं।

हिंदी में संस्कृत से आए कुछ हलंत शब्दों के रूप दुहरे चलते हैं; जैसे, भगवान्-भगवान, जगत्-जगत, पृथक्-पृथक आदि। हिंदी में इन शब्दों के अंतिम व्यंजन का उच्चारण एक सा ही होगा, चाहे 'भगवान्' लिखें चाहे 'भगवान'। सच पूछिए तो हिंदी में इन शब्दों को अकारांत ही लिखना चाहिए। हिंदी में बने नामों या शब्दों से इनका हिंदी-रूप स्पष्ट हो जाता है; जैसे, भगवानदीन, भगवानदास, भगवानी, जगतसेठ, पृथकता आदि। 'भगवानदीन' का संस्कृत रूप या तो 'भगवद्दीन' होगा (यदि 'दीन' का अर्थ 'दरिद्र' लें) या भगवद्दत्त (यदि 'दीन' का अर्थ 'दिया हुआ' लें)। इस नाम को 'भगवान्दीन' लिखना तो आधी संस्कृत और आधी हिंदी लिखना होगा। 'भगवती' नाम संस्कृत है तो 'भगवानी' हिंदी। 'जगत्सेठ' को संस्कृत विधि से 'जगच्छ्रेष्ठ' होना चाहिए, हिंदी में 'जगत्सेठ' तो 'आधा पंडित आधा साव' होगा। यदि जगन्नाथ, जगदीश आदि शब्दों की दुहाई दी जाय तो कहना पड़ेगा कि ये शब्द संस्कृत से बने-बनाए लिए गए हैं, हिंदी में नहीं बने। बोली में तो बेचारे 'जगन्नाथ' 'जगरनाथ' हो जाते हैं। 'जगद्देव' (जगदेव) को 'जगरदेव' होना पड़ता है। 'जगदंबा' जी 'जगतंबा' हो जाती हैं। 'पृथकता' के स्थान पर संस्कृत के अनुसार हिंदी में 'पृथक्ता' ही रहे तो रह सकती है, पर 'महानता' का क्या होगा? 'महानता' भले ही विद्वानों में अशुद्ध समझी जाय, 'महत्ता' ही शुद्ध रहे, पर यह कहनेवाले को कौन रोक सकेगा कि 'महत्ता' संस्कृत है तो 'महानता' हिंदी। पंडितों की नकल कर चलने से हिंदीवालों को धोखा भी खाना पड़ा है। संस्कृत के कुछ स्वरांत शब्द भी हलंत लिखे जा

रहे हैं; जैसे, श्रीयुत का श्रीयुत्, प्रत्युत का प्रत्युत्, शाश्वत का शाश्वत्, अद्भुत का अद्भुत् आदि। अतः यदि संस्कृत रूपों का भी आग्रह हो तो 'भगवान्' आदि पूर्वोक्त हलंत शब्दों के रूप कम से कम वैकल्पिक अवश्य स्वीकृत किए जायँ।

ऊर्ध्वग रेफ से युक्त व्यंजन विकल्प से दुहरा हो जाता है* जैसे, कार्य-कार्य्य, कर्ता-कर्त्ता आदि। हिंदी में सरलता के विचार से केवल एक व्यंजन वाले रूपों का ही चलना ठीक है। जहाँ महाप्राण वर्ण होता है वहाँ विकल्प से उसी का अल्पप्राण जुड़ता है; जैसे, अर्द्ध-अर्ध, ऊर्द्ध-ऊर्ध्व, वर्द्धन-वर्धन। हिंदी में एक ही वर्णवाला रूप लिखने में क्या हानि है?

ब और व का विवेक प्राचीन समय में सबसे अच्छा नारद-शिक्षा में मिलता है। उसके अनुसार जहाँ 'व' का परिवर्तन 'उ' या 'ऊ' में हो जाय अथवा जहाँ प्रत्यय की संधि से 'व' की प्राप्ति हो वहीं अंतस्था वर्ण आता है, अन्यत्र वर्ग का 'ब' ही होता है।† इसके अनुसार तो संस्कृत में चलनेवाले वे शब्द अधिकांश 'ब' वाले ही जान पड़ते हैं जो वहाँ भी 'व' से लिखे जाते हैं और हिंदी में भी। इसके अनुसार 'वेद' को 'बेद' ही लिखना चाहिए। संस्कृत में 'व' की विशेष प्रवृत्ति को कुछ लोग दक्षिणी मानते हैं। 'व' की प्रवृत्ति हिंदी में इतनी बढ़ने लगी है कि जहाँ 'ब' ही चाहिए वहाँ भी 'व' की स्थापना हो गई है। 'बृहस्पति' जी 'वृहस्पति' हो गए, तो 'बृहत्' को भी 'वृहत्' होना पड़ा। 'वाण' शुद्ध समझा जाने लगा और 'बाण' अशुद्ध। 'बिंदु' की क्या चिंता,

---

* अचो रहाभ्यां द्वे, अष्टाध्यायी, ८।४।४६।

† उदूठौ यस्य विद्येते यो वः प्रत्ययसंधिजः।
अन्तस्थां तं विजानीयात्तदन्यो बर्ग्य इष्यते॥

वह 'विंदु' हो गया। 'बाह्य' (बाहरी) भी 'वाह्य' (ढोनेवाला, गाड़ी या बैल) हुआ। जिस प्रकार हिंदी के प्रभाव से वक्तृता देते हुए संस्कृत के कुछ पंडित 'सेचन' के बदले 'सिंचन' बिना झिझक के कह जाते हैं, 'वातावरण' या 'वायुमंडल' से भी नहीं घबराते, उसी प्रकार इस प्रवृत्ति के कारण एक वैयाकरणजी को एक बार यह भ्रम हुआ कि 'पिवति' ( पीता है ) के स्थान पर 'पिवति' ही ठीक है। उन्होंने अपनी पुस्तक में इसका शुद्धि-पत्र तक लगाया है। इससे बढ़कर 'व' का प्रसार और क्या होगा।

'श' का प्रभाव भी 'व' से कम नहीं है। 'कैलास' संस्कृत में ही 'कैलाश' हो गया। बहुत दिनों से 'वसिष्ठ' का तालव्य भाव ( वशिष्ठ ) हो चुका है। जब गुरुजी की यह दशा हो गई तो 'कोसल' की 'कौसल्या' भी 'कोशल' देश की 'कौशल्या' हो गईं और हिंदीवालों की कृपा से 'कौशिल्या' जी बनकर प्रसिद्ध हुईं। घुड़कनेवाले 'केसरी' जी 'केशरी' हुए सो हुए, पर गरजनेवाले 'केसरी' भी डरकर 'केशरी' बन बैठे। यहाँ तक भी कोई बात नहीं, गौड़ देश (बंगाल) की कृपा से संस्कृत में भी 'श' की शंखध्वनि हो गई तो हो गई। पर जब खिलनेवाले 'विकास' 'प्रकाश' के भाई 'विकाश' बनकर अपनी ज्योति जगमगाने लगे हैं तो वे चमकें चाहे जितना पर खिलते नहीं। हिंदी में पढ़े-लिखे लोग तालव्य उच्चारण बनाए हुए हैं। नहीं तो 'श' का बोलचाल में यह उच्चारण नहीं है। ब्रज और अवधी भाषा में भी 'श' और 'ष' दंत्य हो जाते हैं, क्योंकि शौरसेनी में यह प्रवृत्ति प्राचीन काल से है।* अतः हिंदी के अनुकूल तो पूर्वोक्त शब्दों के दंत्य 'स' वाले रूप ही दिखाई पड़ते हैं।

---

* शषोः सः, प्राकृतप्रकाश, २।४३।

'तालु' और 'मूर्धा' में भी झगड़ा है, 'दंत' और 'तालु' में ही नहीं; क्योंकि दोनों पड़ोसी हैं, रहन-सहन में भी और बोलीबानी में भी। 'शश' चाहे 'षष' न हुआ हो† पर 'कोश' का तालु चटक गया, पेट भी फट गया, फिर तो इनके विशुद्ध भाई 'कोष' बन गए। 'वेश' ने 'वेष' बदला, 'विमर्श' का भी 'विमर्ष' होने लगा। हिंदीवाले संस्कृत के इन दुहरे रूपों में से मूर्धन्यों को ही अधिक अपनाते हैं, भले ही उनकी वाणी तालव्यों से ही मिलती हो।

मूर्धन्यों में से महाप्राण तक निकाले जाने लगे, अल्पप्राणों से ही काम चल रहा है। 'धोखा-धड़ी' के प्राण आधे हैं, 'धोका' खाने का यही फल है। 'ठंढ' को भी 'ठंड' आ लगी तो कोई बात नहीं, पछाहीं हवा ठहरी, उसमें 'ठंडक' विशेष हुआ करती है। पर 'पृष्ठ' की पीठ क्यों टूट गई? भला 'पृष्ट' से कैसे काम चलेगा? 'कनिष्ठ' भी छोटे होकर 'कनिष्ट' हुए। 'कर्मनिष्ठ' की निष्ठा अनिष्ट से जा मिली, वह हुआ 'कर्मनिष्ट'। 'कुष्ठ' गलकर 'कुष्ट' रह गया। बद्ध 'कोष्ठ' खुलकर 'कोष्ट' हुआ। 'स्वादिष्ट' भी 'स्वादिष्ठ' नहीं रहा। 'घनिष्ट' से भी 'घनिष्ठता' जाती रही।

शब्दों के कुछ रूप हिंदी में पच्छिम और पूरब के उच्चारण-गत भेद के कारण भी दुहरे हो गए हैं। पश्चिम में 'उँगली' दिखाते हैं, पूरब में 'अँगुली' या 'अँगुरी'। 'र ल' के अभेद से कई शब्दों में पूरब-पछाहँ के कारण रूपभेद हो गया है। पछाहँ का 'फुटकल' पूरब में 'फुटकर' हो जाता है। इसी प्रकार आँचल-आँचर, अटकल-अटकर आदि। 'ल' का 'न' भी होता है; जैसे, 'अड़चल' (पश्चिमी) का 'अड़चन' (पूर्वी)। 'र' का

---

†शशः षष इति मा भूत्। पलाशः पळाष इति मा भूत्—महाभाष्य।

'ड़' भी होता है, 'घवराना' का 'घबड़ाना'। पश्चिमी 'भले-मानस', जिनकी पत्नी 'भलीमानस' है, पूर्व में 'भलेमानुस' बने बैठे हैं।

भ्रम से दुहरे रूप कैसे चलते हैं इसके तो बहुत से प्रमाण मिल जायँगे। 'एकत्र' इकट्ठे के अर्थ में है ही, इसमें 'इत' के लगने से 'एकत्रित' पैदा हुआ, जो खूब चलता है। 'सशंक' को 'सशंकित' करते भी लोग 'शंकित' नहीं होते। 'प्रफुल्ल' फूलकर 'प्रफुल्लित' हो गया। 'आवश्यक' से 'आवश्यकीय' निकल पड़ा। कहीं कहीं संज्ञा-शब्दों में हिंदी के ढंग से 'इत' प्रत्यय लगाकर विशेषण बनाने लगे हैं; जैसे, 'क्रोध' से 'क्रोधित', 'क्षोभ' से 'क्षोभित'। संस्कृत के पंडित इससे बहुत ही 'क्रुद्ध' और 'क्षुब्ध' हैं। 'सिद्ध' की चेली 'सिद्धि' की बहन 'सिद्धता', 'कांत' की कन्या 'कांति' फिर 'कांतता', 'प्रसिद्ध' की पुत्री 'प्रसिद्धि' फिर 'प्रसिद्धता' तथा 'ख्यात' की बेटी 'ख्याति' फिर 'ख्यातता' किसी को कष्ट नहीं देतीं। पर 'सुजन' की बड़ी बेटी 'सुजनता' के बाद 'सौजन्यता' बहुतों को चिढ़ाती है, वह अपने भाई 'सौजन्य' का भी अधिकार छीन रही है। इनके अधि-कारों पर हिंदी में जो 'वादविवाद' ( 'वादाविवाद' नहीं ) हुआ था उसे बहुत से लोग भूले न होंगे। झुकाव सरलता की ओर ही होता है, 'सौजन्यता' में वह भी नहीं। भला 'लावण्यता' में कौन सा 'लावण्य' है! सरलता की ओर झुकाव अन्यत्र अवश्य मिलता है। 'महत्' में 'त्व' लगने से 'महत्त्व' होता है; पर उसे हिंदी के बहुत से लेखक 'महत्व' लिखते हैं। यही दशा 'तत्त्व' और 'सत्त्व' की भी है। 'उज्ज्वल' अब प्रायः 'उज्वल' लिखा जाता है। 'संन्यास' के 'बिंदु' को 'सन्यास' लेना पड़ा। 'सन्यासी' नाम का पत्र निकलता था और 'सन्यासी' एक

नाटक भी है। कहीं से बिंदु हटा तो कहीं लगा भी। 'दुनिया' की 'दुनियाँ' को बदले थोड़े ही दिन हुए हैं। 'आटा' अभी कल से 'आँटा' हुआ है।

'उद्देश्य' और 'उद्देश' का झगड़ा तो अब पुराना पड़ गया। 'उद्देश्य' संस्कृत में ही सिद्ध बना बैठा है, हिंदी की कौन चलाए। 'उद्देश्य' और 'उद्देश' की लड़ाई बंद हो गई, 'उद्देश्य' सिद्ध हो गया, जम गया। इधर झगड़ा लगा है 'अनुगृहीत' और 'अनुग्रहीत' में। 'संगृहीत' और 'संग्रहीत' भी लड़ पड़े हैं। 'गृहीत' भले ही तुलसीदास के समय में 'ग्रह-ग्रहीत' रहा हो, पर अब तो वह 'गृहस्थ' है। 'संगृहीत' के 'गृह' पर 'ग्रह' की क्रूर दृष्टि है।

कुछ शब्दों के, ह्रस्व-दीर्घ स्वर के भेद से, दो-दो रूप होते हैं, हिंदी में ही नहीं संस्कृत में भी; जैसे, अवलि-अवली, उषा-ऊषा, उष्मा-ऊष्मा, प्रतिकार-प्रतीकार, प्रतिहार-प्रतीहार आदि। हिंदी के भी कुछ शब्दों के दुहरे रूप हो गए हैं। पहले 'ऊँचाई' ही थी, अब 'उँचाई' भी है। 'तबीयत' को 'तबियत', 'दूकान' को 'दुकान', 'कानपूर, फतेहपूर, गोरखपूर' आदि को 'कानपुर, फतहपुर, गोरखपुर' आदि हुए बहुत दिन नहीं बीते हैं। 'दूधिया' पूरब में 'दुधिया' होना चाहता है। कुछ वैयाकरण 'राजपूताना' को 'राजपुताना' बनाने पर तुले हैं। पश्चिम में खिंचा अर्थात् दीर्घ उच्चारण होता है, अतः उर्दू में उक्त शब्दों का रूप वैसा ही चलता है। हिंदी में बोलचाल की निकटता के कारण दूसरे प्रकार के रूप चल पड़े हैं।

विदेशी शब्द हिंदी में कैसे लिखे जायँ इसका झगड़ा बहुत दिनों से चल रहा है। अरबी-फारसी के शब्दों का उच्चारण हिंदी में ज्यों का त्यों नहीं होता। फिर भी उनके विदेशी उच्चारण को जो हिंदी में सुरक्षित रखने के पक्षपाती हैं वे लोगों को





मौलाना बनाना चाहते हैं क्या ? याद रखिए कि अनावश्यक लदाव बढ़ने से हिंदीवाले 'जनाब' को भी 'ज़नाब' बोलने लगेंगे और 'काग़ज़' को भी 'क़ाग़ज़' लिखने लगेंगे। अतः 'क़ ग़ ज़' आदि में नीचे बिंदी का लगाना न तो हिंदी की जीभ के अनुकूल है और न कान के, हाथ के अनुकूल चाहे हो। इस पर एक घटना याद आई। कोई मौलाना साहब मिर्जापुर स्टेशन पर डिब्बे में से खड़े खड़े बड़े जोर से 'क़ुली क़ुली' की आवाज लगा रहे थे। 'कुली' बेचारों की आँखें तो दूर से कुछ देख रही थीं, पर उनके कान साथ नहीं दे रहे थे। हिंदी के एक दिवंगत साहित्यज्ञ भी उसी डिब्बे में बैठे थे। मौलाना साहब की परेशानी देखकर उन्होंने उनसे कहा कि बड़ा काफ निकालकर पुकारिए तो आपका मतलब हल हो। किसी प्रकार जब उन्होंने बड़ा काफ छोटा किया तब कहीं सामान डिब्बे से बाहर निकलने की नौबत आई। तात्पर्य यह कि कोई भाषा अपनी परिचित ध्वनियों के ही शासन में विदेशी ध्वनियाँ रखती है। 'आहिस्तः', 'हमेशः' आदि में इसी से बहुत दिनों तक नकल नहीं चल सकी, इन्हें हिंदी का 'आकार' ग्रहण करके 'आहिस्ता' और 'हमेशा' होना ही पड़ा। कई शब्दों के दुहरे रूपों का कारण है शुद्ध व्यंजन और अकारयुक्त व्यंजन का ग्रहण। हिंदी में 'अ' का विशिष्ट उच्चारण होता है। स्वराघात के कारण केवल व्यंजन या अकारांत व्यंजन में कोई भेद नहीं रह जाता। ऐसे शब्दों के दोनों ही रूप चल तो सकते हैं, पर हिंदी की प्रवृत्ति अकार की ओर ही अधिक है। पुराने 'सर्दार' फैलकर 'सरदार' हो गए, 'दर्बार' भी बढ़कर 'दरबार' हुआ। पर अभी इनकी दशा पर 'बिल्कुल' ने 'बिलकुल' विचार नहीं किया है।

अँगरेजी से आए शब्दों में पहले तो 'स्' 'ट' की संधि संस्कृत के मन से हुई; जैसे, रजिष्ट्री, रजिष्टर, रजिष्ट्रार, मजिष्ट्रेट, माष्टर आदि में। पर हिंदी में मूर्धन्य 'ष' का उच्चारण ही नहीं है, इन अँगरेजी शब्दों में भी मूलतः मूर्धन्य उच्चारण नहीं था, अतः ये सब अब दंत्य 'स' से लिखे जाते हैं। अँगरेजी 'ओ' की लघु ध्वनि को हिंदी में 'ॉ' से व्यक्त करने का विधान किया गया है, यद्यपि बोलचाल में वह भी 'आ' ही रह जाती है। पश्चिम में 'कालिज' बोला जाता है, पर अधिकतर लेखक 'कॉलेज' या कोई कोई तो दो सींग लगाकर 'कौलेज' लिखते हैं। यदि ऐसे शब्द हिंदी के हो गए हैं तो इन्हें हिंदी का आकार ही ग्रहण करना चाहिए। 'फॉर्म' बहुत दिनों से 'फार्म' हो गया है, छापेखानों में तो वह 'फर्मा' तक जा पहुँचा। पर 'अँगरेजीदाँ' या 'अँगरेजिहा' लोगों की बदौलत बहुत से चलते शब्दों को 'सुर्खाब का पर' लगा ही हुआ है। 'कॉलेज' तक कोई बात नहीं, पढ़े-लिखों की बोलचाल को वह प्रकट करता है, पर 'कौलेज' तो किसी काम का नहीं।

विदेशी शब्दों के लिखने में 'ऋ' ( ृ ) का व्यवहार व्यर्थ है क्योंकि हिंदी में इसका उच्चारण 'रि' है। लिखा तो जाता है 'अमृत' किंतु प्रायः बोला या पढ़ा जाता है 'अंमृत'। लिखेंगे 'पितृ' पर उच्चारण करेंगे 'पित्तृ'। कारण यही है कि 'ऋ' से 'रि' हो जाती है अर्थात् ये शब्द 'अम्रित' और 'पित्रि' समझे जाते हैं। संस्कृत से आए शब्दों में तो एकता और परंपरा के विचार से उक्त रूपों का बना रहना ठीक है, पर विदेशी शब्दों में वैसा क्यों हो ? 'ब्रिटेन' न लिखकर 'बृटेन' लिखने की क्या आवश्यकता है ?

'न्' भी हिंदी के चलन के अनुसार नहीं लिखा जाता।

'सुपरिंटेंडेंट' न लिखकर 'सुपरिन्टेन्डेन्ट' लिखना भद्दा है, 'सुपरिण्टेण्डेण्ट' को पंडिताऊ ढंग समझिए। जब 'पन्डित' लिखने का चलन नहीं तो निष्कारण 'सुपरिन्टेन्डेन्ट' क्यों लिखें ? हर्ष है कि धीरे धीरे यह पद्धति आप से आप उठती जाती है। अरबी फारसी के शब्दों से तो यह शैली बहुत कुछ हट गई है। 'मुन्शी' या 'मन्शा' लिखनेवाला अब कदाचित् ही कोई मिले, पहले कई थे। 'म्' को 'न्' के ढर्रे से बिंदी द्वारा सर्वत्र नहीं लिख सकते। 'य' के पूर्व 'म्' के बदले अनुस्वार लगाने से ध्वनि में भेद हो जायगा। 'ण्' 'न्' 'म्' के पीछे उसकी जैसी ध्वनि होती है पूर्वस्थित अनुस्वार के साथ उससे एकदम पृथक्। 'पुण्य' को 'पुंय' 'कन्या' को 'कंया' और 'क्षम्य' को 'क्षंय' लिख दें तो इन्हें 'पुञ्ञ' या 'पुञ्य', 'कञ्ञा' या 'कञ्या' और 'क्षञ्ञ' या 'क्षञ्य' सा पढ़ना पड़ेगा। अतः विदेशी 'कम्युनिक' को 'कंयुनिक' नहीं लिख सकते। जहाँ शुद्ध 'म्' उच्चारण हो वहाँ अनुस्वार की विंदी नहीं लग सकती, क्योंकि हिंदी में उसका उच्चारण 'न्' होगा। 'मम्स' (गलसुआ का रोग) को 'मंस' लिखने से 'मन्स' पढ़ना पड़ेगा। अरबी 'शम्स' (सूर्य) को 'शंस' लिखकर 'शन्स' बोलना होगा। जहाँ दुहरा 'म्' आता है वहाँ विंदी लगाकर भी लिख सकते हैं—हम्मीर या हंमीर, पर प्रचलन दुहरे 'म्' का ही है; जैसे, संमति, संमान आदि लिख सकते हैं, पर लिखते नहीं। अतः 'मुहम्मद' को 'मुहंमद' तो लिख सकते हैं, पर लिखते नहीं।

कुछ विदेशी नामों के उच्चारण-भेद के कारण कई रूप चलते हैं। सबसे अधिक दुर्दशा 'यूरोप' की हुई है। हिंदी लेखकों के चक्कर में पड़कर योरप, यूरप, युरोप, योरोप, यूरुप, योरुप, योरूप, आदि उसको अनेक रूप धारण करने पड़े। अमेरिका और अम-

रीका दो ही रूप हुए तो अफ्रिका, अफ्रीका, अफरीका ये तीन। इनमें से ग्राह्य रूप के लिए विदेशी ध्वनि की निकटता का ही विचार सब कुछ नहीं हो सकता। जिस रूप के लेने से अन्य रूप चलाए जा सकें वही अनुकूल होगा। हिंदी में पहले 'अमरीका' चलता था, उर्दू में अब भी चलता है, पर इधर बहुत दिनों से वही 'अमेरिका' हो गया। विदेशी उच्चारण की निकटता ही इसका कारण नहीं, इस नाम से बने विदेशी विशेषण की निकटता भी इसका हेतु है। 'अमेरिकन' शब्द लाने के सुभीते ने भी ऐसा कराया है। उर्दूवाले 'अमरीकी' लिखते हैं, पर हिंदीवालों के लिए 'अमेरिकी' चौंकानेवाला होगा। विदेशी 'अन्' प्रत्यय की दासता खटकने योग्य है। लोग 'इटली' से 'इटाली' लिखना छोड़ बैठे, 'इटैलियन' चल पड़ा। भाषासंबंधी यह दासता दूसरी किसी दासता से भयंकर है। कोई विदेशी नाम लेकर और उसमें अपने प्रत्यय लगाकर विशेषण आदि बनाने की जब तक स्वतंत्रता न स्वीकृत होगी तब तक भाषा विदेशी प्रत्ययों की अनावश्यक बेड़ी से जकड़ती ही जायगी। हिंदी को दासता की यह बेड़ी पहनानेवाले समाचार-पत्र और मासिक-पत्र हैं, जो शीघ्र से शीघ्र अँगरेजी का अनुवाद करके काम चलता कर देते हैं। इन्हीं के बुलाने से विदेशी प्रत्यययुक्त विशेषण एक पर एक चले आ रहे हैं, ब्रिटिश के बाद फिनिश, पोलिश, स्वीडिश, स्काचिश आदि चुपचाप चले आए। 'अन' और 'इश' के साथ 'इक' तो आया ही, 'टिक' भी 'टिकटिक' करता आ पहुँचा। गाथिक, बोलशेविक, एशियाटिक यहाँ तक कि बलियाटिक भी लिखने लगे। 'फिनिश' के बदले 'फिनी' क्यों न लिखा जाय? 'एशियाटिक' को एशियाई' बनाए रखने में क्या हानि है? विदेशी प्रत्ययों को तो एक ओर जिला रहे हैं, दूसरी ओर देशी प्रत्ययों को मार रहे हैं।

इधर 'वाला' का ऐसा बोलवाला हुआ कि न जाने उसके कितने भाई मारे गए। स्थानवाचक 'इया' कहाँ दिखाई देता है? कनपुरिया, कलकतिया, मथुरिया कौन लिखता है? कानपुरवाले, कलकत्तेवाले, मथुरावाले ही सामने आते हैं, पंडिताऊ ढंग से 'वासी' को चिपकाकर बने कानपुरवासी, कलकत्तावासी, मथुरावासी भी दिखाई दे जाते हैं। 'वाला' और 'वासी' के बड़ेपन से घबराकर कदाचित् कुछ छोटे सीधे-सादे विदेशी प्रत्ययुक्त विशेषण रख दिए जाते हैं। अगर और कोई रास्ता नहीं है तो 'छुटाई' को छोड़कर 'बड़ाई' की ओर जाने में क्या बुराई है? अतिप्रसंग हो गया! 'लिपि' की सीमा पार करके 'व्याकरण' के घर में घुसना पड़ा!

अव्ययों में जहाँ दो शब्द आते हैं वहाँ प्रश्न होता है कि उन्हें सटाकर लिखा जाय या हटाकर। हिंदी में दोनों पद्धतियों से लिखनेवाले हैं। कोई 'इसलिए' लिखता है तो कोई 'इस लिए' कोई 'इसीलिए' लिखता है तो कोई 'इसी लिए'। हिंदी में पहले, संस्कृत का 'अतः + एव' अलग अलग 'अत एव' लिखा जाता था, पर अब 'अतएव' मिलाकर ही लिखा जाता है। वस्तुतः अव्यय में शब्दों को पृथक् लिखने की कोई विशेष आवश्यकता नहीं है, क्योंकि अव्यय तो बना बनाया एक ही शब्द होता है। संस्कृत में 'न हि' को 'नहि' रूप में भी मिलाकर लिखते ही हैं, जिसका बेटा 'नही' हिंदी में न जाने कब से भेदभाव छोड़ बैठा है।

वाक्य में कुछ प्रत्यय ऐसे भी होते हैं जो संबंध तो कई शब्दों से रखते हैं, पर आते हैं एक ही बार। ये जब एक ही शब्द के साथ आते हैं तब इन्हें मिलाकर लिखने की परिपाटी है, पर वाक्य में कई के साथ जुड़नेवाले होकर भी प्रायः अंतिम शब्द के साथ जोड़कर लिखे जाते हैं, पृथक् नहीं; जैसे

'वाला' प्रत्यय को लीजिए। 'गाड़ीवाला', 'बैलवाला' आदि मिले हैं। 'ईंट, पत्थर, लकड़ी और चूनेवालों को बुलाइए' में 'वालों' का संबंध सभी से है। 'चूनेवालों' में इसका जुड़ा होना ठीक नहीं, पर यह बहुधा जुड़ा रहता है। ऐसे अवसरों पर पृथक् लिखना ही अच्छा और ठीक जान पड़ता है। हिंदी की प्रवृत्ति व्यवहिति की ओर है इसका यह भी प्रमाण है।

यह सब कहने का तात्पर्य इतना ही है कि हिंदी लिखने-पढ़नेवालों को इसे लिखने-पढ़ने की भाषा समझकर ही लिखना-पढ़ना चाहिए। साथ ही लिखते-पढ़ते समय सदा यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि हिंदी 'हिंदी' है; न संस्कृत, न अरबी, न फारसी और न अँगरेजी। उर्दूवालों की नकल भी इसके लिए ठीक नहीं, जो धर्मशाला, दुविधा आदि को हिंदी की प्रवृत्ति के विरुद्ध पुंलिंग में ही लिखते हैं। फिर भी अंत में इतना कह देना आवश्यक है कि हिंदी का संस्कृत की ओर झुकना स्वाभाविक ही नहीं आवश्यक भी है। प्रांतीय भाषाएँ जब संस्कृत की ओर जा रही हैं तो 'हिंदी' को उसकी ओर बढ़ना ही चाहिए, भले ही संबंध का अतिरेक वांछनीय न हो, पर उससे 'संबंध' ही नहीं 'सुसंबंध' बनाए रखना अनिवार्य है।

———

